दृक्सिद्धं निरयणञ्च चित्रापक्षीयमुत्तमम् । "विद्यापीठस्य पञ्चाङ्गम्" भूमौ विजयतेतराम्।।

ISSN 2229-3450

दृक्सिद्ध निरयण भारतीय








**राजा-शनि**

विक्रम संवत्-२०७६
शक-संवत्-१९४१

**मन्त्री-सूर्य**

भा०गणराज्य-संवत् ७२-७३
ईशवीय-सन् २०१९-२०२०

M.Katyayana

# विद्यापीठ-पञ्चाङ्ग

## श्री लाल बहादुर शास्त्री राष्ट्रिय संस्कृत विद्यापीठ

(मानित-विश्वविद्यालय)

बी-४, कुतुब सांस्थानिक क्षेत्र, नई दिल्ली - ११००१६

वर्ष : ३७

संवत्सर - परिधावी

मूल्य रू. ५०/-



पञ्चाङ्ग-प्रवर्तक
स्व. म.म.पं. कल्याणदत्त शर्मा
"राष्ट्रपति-सम्मानित"

प्रधान-सम्पादक
**प्रो० रमेश कुमार पाण्डेय**
कुलपति

सम्पादक :
**प्रो. प्रेमकुमार शर्मा**
आचार्य, ज्योतिष-विभाग
प्रमुख, वेदवेदाङ्गसंकाय

**प्रो. बिहारीलाल शर्मा**
आचार्य, ज्योतिष-विभाग



प्रेरणास्रोत
स्व. प्रो. शुकदेव चतुर्वेदी
"राष्ट्रपति-सम्मानित"

## सम्पादक मण्डल

1. प्रो. विनोद कुमार शर्मा 'आचार्य एवं ज्योतिषविभागाध्यक्ष'
2. प्रो. नीलम ठगेला 'आचार्या, ज्योतिष-विभाग'
3. प्रो. दिवाकर दत्त शर्मा 'आचार्य, ज्योतिष-विभाग'
4. प्रो. परमानन्द भारद्वाज 'आचार्य, ज्योतिष-विभाग'
5. डॉ. सुशील कुमार 'सह आचार्य, ज्योतिष-विभाग'
6. डॉ. फणीन्द्र कुमार चौधरी 'सह आचार्य, ज्योतिष-विभाग'
7. डॉ. रश्मि चतुर्वेदी 'सह आचार्य, ज्योतिष-विभाग'


# श्री लाल बहादुर शास्त्री राष्ट्रिय संस्कृत विद्यापीठ

(मानित-विश्वविद्यालय)
बी-4, कुतुब सांस्थानिक क्षेत्र, नई दिल्ली-110 016

# श्री लाल बहादुर शास्त्री राष्ट्रिय संस्कृत-विद्यापीठ, नई दिल्ली-१६

## संक्षिप्त-परिचय

भारत की राजधानी दिल्ली में एक अन्तर्राष्ट्रिय संस्कृत-संस्थान के अभाव की पूर्ति के लिए स्वर्गीय ''प्रधानमन्त्री श्री लालबहादुर शास्त्री जी'' की प्रेरणा से अखिल भारतीय संस्कृत साहित्य सम्मेलन ने विजयदशमी विक्रम-संवत् २०२० को संस्कृत विद्यापीठ की स्थापना की। उस समय इस विद्यापीठ का नाम अखिल भारतीय संस्कृत विद्यापीठ रखा गया और भारत के तत्कालीन प्रधानमन्त्री श्री लालबहादुर शास्त्री जी ने इसके शासन निकाय की अध्यक्षता स्वीकार की। स्वर्गीय श्री शास्त्री जी की प्रेरणा एवं उनकी संस्कृत तथा भारतीय संस्कृति में गहन रुचि से विद्यापीठ की समस्त प्रवृत्तियों को बड़ा बल मिला और अपनी स्थापना के दो-तीन वर्षों में ही इस विद्यापीठ ने देश के संस्कृत-शिक्षण-संस्थानों में अपना विशिष्ट स्थान बना लिया।

उनके निधन के उपरान्त विद्यापीठ की सेवाओं और इस संस्था के साथ शास्त्री जी के ऐतिहासिक सम्बन्धों को ध्यान में रखते हुए दिनांक २ अक्टूबर १९६६ ई० को भारत की तत्कालीन प्रधानमन्त्री श्रीमती इन्दिरा गांधी ने भारत सरकार द्वारा इसे अधिग्रहण करने और इसका नाम श्री लालबहादुर शास्त्री राष्ट्रिय संस्कृत विद्यापीठ रखने की घोषणा की। श्रीमती इन्दिरा गांधी ने स्वयं विद्यापीठ के सभापति पद को स्वीकार किया। उनके सभापतित्व तथा तत्कालीन दिल्ली के उपराज्यपाल डॉ० आदित्य नाथ झा के कार्यवाहक सभापतित्व में इस विद्यापीठ ने प्रगति का एक महत्त्वपूर्ण दौर पूरा किया।

प्रधानमन्त्री श्रीमती इन्दिरा गांधी की घोषणा के अनुसार भारत सरकार ने शिक्षा मन्त्रालय में स्वायत्तसंस्था के रूप में १ अप्रैल १९६७ को विद्यापीठ का अधिग्रहण कर इसके संचालन के लिए एक सभा नियुक्त की। दिनांक २१ दिसम्बर १९७० ई० से इस विद्यापीठ का प्रबन्ध 'राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान' के अन्तर्गत दिया गया तब से इस विद्यापीठ का नाम 'श्री लाल बहादुर शास्त्री केन्द्रीय संस्कृत विद्यापीठ' रखा गया।

भारत सरकार के मानव संसाधन विकास मंत्रालय, शिक्षा विभाग की अधिसूचना सं. F.२/४५ U.३ दिनांक १६ नवम्बर १९८७ द्वारा इस विद्यापीठ को ''मानित-विश्वविद्यालय'' का स्तर प्रदान कर दिया गया है।

इसके संचालन के लिए श्री लालबहादुर शास्त्री राष्ट्रिय संस्कृत विद्यापीठ नाम से एक स्वायत्त समिति का पंजीकरण कर इसकी व्यवस्था उक्त समिति को स्थानान्तरित की गई है। मानित-विश्वविद्यालय के रूप में इसका उद्घाटन भारत के तत्कालीन राष्ट्रपति म. म. रामास्वामी वेंकटरामन् द्वारा २३ फरवरी १९९१ को किया गया। विद्यापीठ के संस्थापक कुलपति **पद्मश्री श्रद्धेय डॉ. मण्डन मिश्र जी** ने जिस लग्न से इस कल्पवृक्ष का आरोपण किया, वर्तमान में इसके कुलाधिपति **सम्माननीय मनस्वी डॉ. हरिगौतम** जी एवं माननीय कुलपति प्रो. रमेश कुमार पाण्डेय जी के कुशल नेतृत्व में यह पल्लवित, पुष्पित एवं फलीभूत हो रहा है।

वर्तमान में यह विद्यापीठ शास्त्री, शिक्षा-शास्त्री, आचार्य, शिक्षाचार्य, विशिष्टाचार्य, विद्यावारिधि एवं विद्या-वाचस्पति उपाधियों के लिए अध्ययन-अध्यापन, प्रशिक्षण एवं शोध कार्य की व्यवस्था कर रहा है।

विद्यापीठ ने अब तक ४८८ पी-एच०डी० तथा १०६ उच्चकोटि के प्रकाशन राष्ट्र को समर्पित किए हैं। वर्तमान में ४६५ विद्यार्थी विभिन्न विभागों में शोध के लिए पंजीकृत हैं, जिनमें ३७ छात्र ज्योतिष शास्त्र के विविध विषयों पर शोधकार्य कर रहे हैं। जुलाई २०१३ से ज्योतिष विभाग द्वारा षाण्मासिक **'भैषज्य-ज्योतिषमञ्जूषा'** शोध-पत्रिका का प्रकाशन किया जा रहा है। विद्यापीठ के प्राध्यापकों एवं शोधकर्ताओं के शोधात्मक आलेख त्रैमासिक शोध पत्रिका **''शोधप्रभा''** में भी प्रकाशित किये जाते हैं ।

## प्रस्तावना

भारतीय ज्योतिष-शास्त्र की एक प्रमुख विशेषता है, कि यह प्रत्यक्ष शास्त्र है। सौरमण्डलीय ग्रहों की गति, स्थिति, उदय, अस्त, मार्गत्व, वक्रत्व, ग्रहण एवं चन्द्रकलाओं की ह्रास-वृद्धि आदि कुछ ऐसी घटनायें हैं, जो हजारों-हजारों वर्षों से इसकी प्रत्यक्षता की गवाही दे रही हैं। ज्योतिष-शास्त्र में प्रत्यक्षता का अर्थ होता है - **''गणितागत परिणाम का ज्यों का त्यों दिखलाई देना।''** उदाहरणार्थ जिस समय गणित से पूर्णिमा आए और उस समय चन्द्रमा का परिपूर्ण बिम्ब दिखलाई दे अथवा जिस समय सूर्य या चन्द्रमा का ग्रहण गणित से निकाला जाए और उसी समय सूर्य या चन्द्रमा का ग्रहण पड़े अथवा गणित से ग्रहों के उदयास्त का जो समय बतलाया जाए, उसी समय ग्रहों का उदयास्त हो, इस प्रकार के गणितागत परिणामों का यथावत् घटित होना प्रत्यक्षता कही जाती है।

**'प्रत्यक्षं ज्योतिषं शास्त्रम्'** की उद्घोषणा करने वाले वसिष्ठ एवं पाराशर प्रभृति महर्षियों ने इस प्रकार के सत्यों एवं सिद्धांतों को दो प्रकारों से ज्ञात किया था। १-अन्तर्दृष्टि ( Intuition ) एवं, २-पर्यवेक्षण ( Observation )। अन्तर्दृष्टि या दिव्यदृष्टि एक ऐसी वैयक्तिक क्षमता है, जिसके द्वारा विचार-तरंगों में आन्दोलित तथ्यों को यथावत् आत्मसात् किया जा सकता है। तथ्य एवं सत्य दोनों को जानने की यह एक सयुक्तिक विधा है। क्योंकि यह विचारणीय पदार्थ के विहित गुण-दोषों का ही विवेचन नहीं करती, वरन् यह सर्वथा उदासीन या तटस्थ रहकर उसके सम्पूर्ण स्वरूप का यथावत् अवलोकन भी करती है। इसलिए अन्तर्दृष्टि अभिज्ञान ( Intuitive Cognition ) में सदैव एक मौलिक प्रकार की निश्चिन्तता एवं विश्वसनीयता पाई जाती है।

हमारे महर्षियों ने इसके साथ-साथ पर्यवेक्षण का सतत उपयोग किया था। वे अकेली-अकेली एवं सामूहिक घटनाओं को बार-बार घटित होने वाली ग्रहों की गतिविधियों के प्रकाश में ध्यानपूर्वक देखते थे और ग्रहों की गतिविधियों की आवृत्ति के साथ-साथ उनकी जनसमुदाय पर पड़ने वाली शारीरिक एवं मनोवैज्ञानिक प्रतिक्रियाओं का अवलोकन करते थे। इस प्रकार सैंकड़ों वर्षों के पर्यवेक्षण ने क्रान्तिद्रष्टा ऋषियों को समाहित कर दिया, कि राशिचक्र की राशिविशेष में ग्रहविशेष की विशिष्ट गतिविधि का तत्काल जन्म लेने वाले एवं जीवित मानवों पर एक सविशेष प्रकार का प्रभाव पड़ता है।

इस प्रकार की अन्तर्दृष्टि एवं पर्यवेक्षण की विधियों में ग्रह-नक्षत्रों की समस्त गतिविधियों एवं उनके मानव जीवन पर पड़ने वाले प्रभावों का एकत्र संकलित स्वरूप भारतीय ज्योतिषशास्त्र है। यदि संक्षेप में कहा जाए तो यह शास्त्र उन सत्यों एवं सिद्धांतों का ज्ञानकोष है - जिनके द्वारा ग्रह-नक्षत्रों की समस्त गतिविधियों एवं उनके समस्त परिणामों को जाना जा सकता है। भारतीय ज्योतिष-शास्त्र के मनीषियों की यह सर्वसम्मत मान्यता है, कि जीवन में घटित होने वाली समस्त घटनायें ग्रह-नक्षत्रों की गतिविधियों के साथ सापेक्षता रखती हैं।

ग्रहों की गति एवं स्थिति को काल कहते हैं। चूँकि यह शास्त्र ग्रहों की गतिविधि अर्थात् काल तथा जीवन में घटित होने वाली घटना अर्थात् उसका परिणाम इन दोनों के बारे में सांगोपांग विवेचन करता है, अतः यह कालविज्ञान कहलाता है। काल के विविध मानों में तिथि, नक्षत्र, योग, करण एवं वार - ये पाँच अंग प्रधान होते हैं, जिन्हें पञ्चाङ्ग कहते हैं। इनकी जानकारी के बिना न तो श्रौत एवं स्मार्त्त कर्मों का विधान किया जा सकता है और न ही नित्य, नैमित्तिक एवं प्रायश्चित्त कर्मों का अनुष्ठान किया जा सकता है। सभी प्रकार के व्रत, पर्व एवं उत्सवों की जानकारी हमें पञ्चाङ्ग से ही मिलती है। अतः समस्त धार्मिक, सामाजिक एवं सांस्कृतिक कार्यों के यथासमय सम्पादन में पञ्चाङ्ग हमारी सर्वाधिक सहायता करता है।

पञ्चाङ्ग में तिथ्यादि के मानों को अप्रत्यक्ष या अदृश्य कहकर उनकी स्थूल गणना, मकरन्द एवं ग्रहलाघव आदि की सारिणियों से करने के आग्रह और प्रमाण के लिए सूर्य-सिद्धांत का उल्लेख किया जाता है, जबकि सूर्य सिद्धांतकार दृक्तुल्यता के समर्थक हैं, यथा -

**तत्तद्गतिवशान्नित्यं यथा दृक्तुल्यतां ग्रहाः।**
**प्रयान्ति तत्प्रवक्ष्यामि स्फुटीकरणमादरात्॥**

इसके साथ-साथ सिद्धान्त ग्रन्थों के प्रणेता प्रायः सभी आचार्यों ने दृक्तुल्य ग्रहों के द्वारा तिथ्यादि आनयन को व्रत-पर्व, एवं उत्सवों के लिए उपयोगी माना है,

यथा - यस्मिन् पक्षे यत्र काले येन दृग्गणितैक्यकम्।
दृश्यते तेन पक्षेण कुर्यात्तिथ्यादिनिर्णयम् ॥ - वशिष्ठ

यात्राविवाहोत्सवजातकादौ खेटैः स्फुटैरेव फलस्फुटत्वम्।
स्यात्प्रोच्यते तेन नभश्चराणां स्फुटक्रिया दृग्गणितैक्यकृद्या॥-भास्कराचार्य

तेभ्यः स्याद् ग्रहणादिदृक्समियं प्रोक्ता मया सा तिथिः।
ग्राह्या मंगलधर्मनिर्णयविधावेषा यतो दृक्समा॥ -तिथिचिन्तामणि

मानव संसाधन विकास मन्त्रालय, भारत सरकार एवं राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान के द्वारा प्रवर्तित शास्त्रचूड़ामणि योजना में राष्ट्रपति-सम्मानित ज्योतिष यन्त्रालय जयपुर के भूतपूर्व अध्यक्ष स्व. म.म. पं० कल्याणदत्त शर्मा जी की सेवायें इस विद्यापीठ को प्राप्त हुईं । श्री शर्मा जी वेधशाला एवं भारतीय गणित के प्रमुख विद्वान् थे। उनके अहर्निश चिन्तन एवं प्रयत्न से विद्यापीठ-पञ्चाङ्ग का श्रीगणेश हुआ।

श्री शर्मा जी को भी इस कार्य को आगे बढ़ाने के लिए एक कर्मठ एवं शास्त्रीय परम्परा में निष्णात प्रो. ओंकारनाथ चतुर्वेदी जी का पूर्ण सहयोग प्राप्त हुआ। परिणाम स्वरूप इन दोनों विद्वानों ने सन् १९८२ ई. के ग्रीष्मावकाश में अथक परिश्रम से वि. संवत् २०४० के पञ्चाङ्ग-गणित का कार्य सम्पन्न करके इसे सम्पादन के लिए तत्कालीन ज्योतिष- विभागाध्यक्ष प्रो. शुकदेव चतुर्वेदी जी को सौंपा। प्रो. चतुर्वेदी जी ने शीघ्र ही इसका सम्पादन करके विद्यापीठ पञ्चाङ्ग के प्रकाशनार्थ पञ्चाङ्ग गोष्ठी का प्रस्ताव विद्यापीठ के संस्थापक कुलपति एवं तत्कालीन प्राचार्य श्रद्धेय पद्मश्री डॉ. मण्डन मिश्र जी को प्रस्तुत किया।

दिनांक ५ अक्टूबर १९८२ को विद्यापीठ में सम्पन्न पञ्चाङ्गगोष्ठी के अनुसार इस पञ्चाङ्ग का निर्माण ग्रीन्विच से पूर्वी रेखांश ७७°-१२', उत्तरी अक्षांश २८°-३८' अर्थात् भारत की राजधानी दिल्ली को आधार मानकर चित्रापक्षीय एवं निरयण पद्धति से किया गया है। इस पञ्चाङ्ग में दैनिक स्पष्टग्रह, दैनिक लग्नसारिणी, जन्म-पत्री एवं वर्षफल के निर्माण की सुगम सारिणियाँ, उत्तरी भारत के प्रमुख नगरों की लग्न सारिणियाँ, व्रत-पर्व एवं उत्सवों की वर्गीकृत सूची, मांगलिक मुहूर्तों की तालिका, राहुकाल, लोकभविष्य एवं मेलापक जैसे लोकोपयोगी विषयों का समावेश किया गया है, जो एक प्रमुख पञ्चाङ्ग के लिए आवश्यक होते हैं।

वि. संवत् २०७६ के विद्यापीठ-पञ्चाङ्ग के व्रत-पर्व एवं उत्सवों का धर्मशास्त्रीय नियमों के आधार पर निर्णय करने के लिए एक कार्यशाला का आयोजन दिनाङ्क १०, ११, एवं १२ सितम्बर २०१८ को विद्यापीठ में किया गया, जिसमें प्रो. ओंकारनाथ चतुर्वेदी, प्रो. रामचन्द्र झा, प्रो. रामचन्द्र पाण्डेय, प्रो. सदानन्द शुक्ल, प्रो. चन्द्रमा पाण्डेय, प्रो. वेद प्रकाश उपाध्याय, प्रो. वाचस्पति शर्मा त्रिपाठी, प्रो. वासुदेव शर्मा प्रभृति बाह्य विद्वानों के अतिरिक्त विद्यापीठ के वास्तुशास्त्र विभागाध्यक्ष प्रो. देवी प्रसाद त्रिपाठी, धर्मशास्त्र विभागाध्यक्ष डॉ. सुधांशु भूषण पण्डा एवं प्रो. यशवीर सिंह ने भाग लिया। इसका सम्पादन प्रो. प्रेम कुमार शर्मा एवं प्रो. बिहारी लाल शर्मा ने ज्योतिष विभागाधयक्ष प्रो. विनोद कुमार शर्मा एवं अन्य विभागीय विद्वानों प्रो. नीलम ठगेला, प्रो. दिवाकर दत्त शर्मा, प्रो. परमानन्द भारद्वाज, डॉ. सुशील कुमार, डॉ. फणीन्द्र कुमार चौधरी, डॉ. रश्मि चतुर्वेदी, डॉ. राजेश शर्मा एवं डॉ. प्रभाकर पुरोहित के सहयोग से सम्पन्न किया। पञ्चाङ्ग के प्रकाशनार्थ वित्ताधिकारी एवं प्रभारी कुल सचिव श्रीमती अलका राय, उपकुलसचिव लेखा श्री अजय कुमार टण्डन का प्राशासनिक कार्यों में अद्वितीय सहयोग रहा है। मैं इन सभी महानुभावों को धन्यवाद देता हूँ। विद्यापीठ-पञ्चाङ्ग का यह सैन्तीसवाँ अंक विज्ञजनों के हाथों में समर्पित करते हुए मैं अपार हर्ष का अनुभव कर रहा हूँ। आशा है आपका आशीर्वाद एवं परामर्श हमारे इस प्रयास को और अधिक उपयोगी बनाने में सहायक होगा।

माघ शुक्ल पञ्चमी, रविवार
दिनाङ्क १० जनवरी २०१९ ई०

M.Katyayana

**प्रो० रमेश कुमार पाण्डेय**
कुलपति
प्रधान-सम्पादक

## ◈ विद्यापीठ पञ्चाङ्ग ◈ ◈ विषय-सूची ◈ ◈ विक्रम संवत् २०७५ ◈

**श्रीमङ्गलमूर्त्तये नमः**

**श्रीवाग्देवतायै नमः**

**सूर्य आत्मा जगतस्तस्थुषश्च**

सोमसूर्यानिलाकल्पामकल्पामिन्दुशेखराम्।
पञ्चबिन्दुं हरेः शक्तिं पञ्चकृत्यकरीं नुमः॥
पञ्चदेवात्मको भूत्वा पञ्चशक्तिसमन्वितः।
पञ्चसृष्टिमधिष्ठाय प्रपञ्चरहितोऽवतु ॥
प्राप्ते नूतनवत्सरे प्रतिगृहे कुर्याद् ध्वजारोपणम्
स्नानं मङ्गलमाचरेद्द्विजवरैः सार्धं सुपूजोत्सवम् ।
देवानां गुरुयोषिताञ्च विभवाऽलङ्कारवस्त्रादिभिः
सम्पूज्यो गणकः फलञ्च शृणुयात्तस्माच्च लाभप्रदम्॥
पारिभद्रस्य पत्राणि कोमलानि विशेषतः।
सुपुष्पाणि समानीय चूर्णं कृत्वा विधानतः॥
मरीचिहिङ्गुलवणजीरकेण च संयुतम्।
अजमोदायुतं कृत्वा भक्षयेद् रोगशान्तये॥

**संवत्सरादिफलश्रवणमाहात्म्यम्-**

**राज्यं स्यादचलं नृपश्रवणतो मन्त्रीश्रवात् कौशलं,**
**धान्येशाद् विमला स्थिरा च सुरसावाणी भवेन्मेघपात्।**
**धर्मे बुद्धिरधिष्ठिता रसपतेर्दीर्घायुषत्वं भवेत्,**
**सस्येशाद् विमलामतिः शुभकरी राजा बलिः श्रूयताम्॥**

अथ कल्पादितो गतवर्षाणि १९७२९४९१२० सृष्टितो गताब्दाः १९५५८८५१२० कृतयुगप्रमाणं १७२८००० अस्मिन् युगे श्रीविष्णुमत्स्यकच्छपवराहनृसिंहाऽवताराः। त्रेतायुगप्रमाणं १२९६००० युगेऽस्मिन् श्रीवामनपरशुराम-रामचन्द्राऽवताराः। द्वापरयुगप्रमाणं ८६४००० अस्मिन् युगे कृष्णाबलरामावतारौ। कलियुगप्रमाणं ४३२००० तन्मध्येऽहिंसाव्रती श्री बुद्धाऽवतारोऽभवत्। साम्प्रतं गतकलिवर्षाणि ५१२० भोग्यवर्षाणि ४२६८८० । कलियुगस्य ८२२ वर्षावशेषकाले कल्क्यवतारः स्यात्।

कार्तिकशुक्लनवम्यां प्रथमप्रहरे श्रवणनक्षत्रे वृद्धियोगे कृतयुगोत्पत्तिः। तत्र पापं ० पुण्यं २०। वैशाखशुक्लतृतीयायां चन्द्रे रोहिणीनक्षत्रे द्वितीयप्रहरे शोभनयोगे त्रेतायुगोत्पत्तिः। तत्र पापं ५ पुण्यं १५। माघकृष्णामावस्यायां शुक्रे तृतीयप्रहरे धनिष्ठानक्षत्रे वरीयान्योगे द्वापरोत्पत्तिः। तत्र पापं १० पुण्यं १०। भाद्रपदकृष्णत्रयोदश्यां रवौ कृत्तिकानक्षत्रे व्यतीपातयोगे निशीथे कलियुगोत्पत्तिः। तत्र पापं १५ पुण्यं ५।

श्रीरामरावणयुद्धतो गता वत्सराः ८८०१६१ । श्रीकृष्णावतारतो गताब्दाः ५२५५ । महाभारतयुद्धतो गताब्दाः ५१२० । श्रीमहावीर ( जैन ) निर्वाणसम्वत् २५४४ - २५४५ । श्रीबुद्धसम्वत् २६४२ -२६४३ । श्रीमन्नृपतिवीर-विक्रमादित्यराज्यात् गताब्दाः २०७५ । श्रीशालिवाहनराज्यात् गताब्दाः १९४० , श्रीलक्ष्मणसम्वत् ९१०-९११ । अंग्रेजीसम्वत् २०१९ - २०२० ई. सन्, फसली सन् १४२६ - १४२७ । तत्र बार्हस्पत्यमानेन प्रभवादिषष्ट्यब्दानां मध्ये 'परिधावी' नामसम्वत्सरः। तत्र मेषाऽर्कसमये गतमासादिः ०/२३/१९/४०/४८ भोग्यमासादिः ११/०६/५०/१९/१२ सङ्कल्पादौ वर्षान्तं यावत् 'परिधावी' नाम सम्वत्सरः प्रयोक्तव्यः। अग्निदेवदैवतं युगम्। वर्षनाम 'ज्येष्ठ' इति। मेघनाम द्रोणः। रोहिणीनिवासः तटे। समयनिवासः रजकगृहे। भारतीयगणराज्य-सम्वत् ७२ - ७३ ।

## आकाशस्थ ग्रहमन्त्रिपरिषद्

**( विभागाधिकारियों के नाम तथा उनके शुभाशुभ फल )**

### 'परिधावी' सम्वत्सर का फल-

**सुभिक्षं क्षेममारोग्यं धनधान्यसमाकुलम्।**
**इष्टमित्रोपकारी च परिधावी वरानने॥**

परिधावी सम्वत्सर में सुभिक्ष, कुशलता, आरोग्यता तथा पृथ्वी धन-धान्य से पूर्ण रहती है तथा लोगों में इष्ट-मित्रों के उपकार की भावना होती है।

**अभिभूतं जगत्सर्वं क्लेशैश्च विविधैरपि। :।**
**समीरणाऽग्निदाहश्च परिधाविनि वत्सरे॥**

परिधावी नामक सम्वत्सर में सभी विविध दुःखों से दुःखी रहते हैं और वाय-जनित उत्पात एवं अग्निभय होता है।

**भूपाहवो महारोगो मध्यस्यार्घवृष्टयः।**
**दुःखिनो जन्तवः सर्वे वत्सरे परिधाविनि॥**

परिधावी नामक सम्वत्सर में राजाओं में परस्पर युद्ध होता है, महारोग फैलता है, अन्न का भाव साधारण रहता है, वृष्टि सामान्य होती है और सभी प्राणी दुःखी रहते हैं।

**परिधाविनि मध्यदेशनाशो नृपहानिर्जलमल्पमग्निकोपः।**

परिधावी नामक सम्वत्सर में मध्यदेश का नाश, नृपहानि, कम वर्षा, अग्निकोप आदि अशुभ फलों की प्राप्ति होती है।

**अनर्घ्याभयरोगेभ्यो भीतिरीतिनिरन्तरम्।**
**परिधावीवत्सरे तु नृणां वृष्टिस्तु मध्यमा॥**

परिधावी सम्वत्सर में अन्न के भाव में वृद्धि होती है। रोग, टिड्डी आदि से उपद्रवों का भय होता है तथा वर्षा सामान्य होती है।

### राजा शनि का फल-

**मन्दस्य राज्ये कृत तत् सकृत् जलम्, प्रभूतरोगैः परिपीडिता जनाः।**
**युद्धं नृपाणां बहुतस्कराद्भयम्, भ्रमन्ति लोकाः क्षुधया प्रपीडिताः॥**

व

**शनैश्चरे भूमिपतौ सकृज्जलं प्रभूतरोगैः परिपीडिता जनाः।**
**युद्धं नृपाणां बहुतस्कराद्भयं भवन्ति लोकाः क्षुधया प्रपीडिताः॥**

शनि राजा हो तो उत्तम वर्षा, विविध रोग, राजाओं में परस्पर युद्ध, तस्करों का भय और क्षुधा से पीड़ित मनुष्यों का पृथ्वी पर विचरण आदि फल होता है।

**अब्देश्वरश्च भूपो वा सस्येशो वार्कनन्दनः ।**
**आतंकश्चौरवह्नयम्बुधान्यभूपभयप्रदः॥**

वर्ष का राजा यदि शनि हो तो उस वर्ष में आतंक, चौर, अग्नि, जल, धान्यहानि तथा राजभय होता है।

**सर्पोपद्रवतो नरः क्षतमना नश्यन्त्यो जन्तवो राष्ट्रोपद्रववाच्यता निगदिता विप्रेषु साधुष्वपि।**

**पीड्यन्ते च समीरणाद् बहुजनाः प्रासादहर्म्यादयो निःशब्दा वसुधा निहन्ति च जलं न स्युः शनौ शालयः॥**

शनि राजा हो तो मनुष्य सर्पों के उपद्रवों से भयभीत, जन्तुओं का विनाश, विप्र एवं साधु समाज में राजकीय अशान्ति, वायुविकार से मनुष्य एवं उत्तम गृह आदि की हानि, शब्दरहित पृथ्वी, अवृष्टि और धान्यादि का विनाश होता है।

## मन्त्री सूर्य का फल–

**नृपभयं गदतोऽपि हि तस्करात्प्रचुरधान्यधनानिमहीतले।**
**रसचयं हि समर्घतमं तदा रविरमात्यपदं हि समागतः॥**

यदि मन्त्री सूर्य हो तो जनता को राजा, रोग तथा चोरों से भय,पृथ्वी पर प्रचुर अन्न का उत्पादन, रसपदार्थ सस्ते होते हैं।

**आदित्ये बहुवित्तनाशपरो लोकज्वरव्यापितः,**
**मेघानां जलहानिरेव महती शस्यस्य नाशो द्रुतम्।**
**भूपालाः वसुधाभिपालनपरिव्यग्राः सदा निर्जिताः,**
**सर्पश्वापदवेष्टिता च जनता लोकाः विनाशाकुलाः॥**

सूर्य मन्त्री हो तो धनहानि, मनुष्य ज्वरभयाक्रान्त, अवर्षण, धान्यादि का विनाश, निर्जित नृपवर्ग पृथ्वी पालन में व्यग्र, सर्पादि हिंसक प्राणियों से पीड़ित जनसमाज और अनेक दुर्घटनाओं से सभी प्राणी व्याकुल रहते हैं।

**सूर्ये मन्त्रिगते देवि पीडा भवति दारुणा।**
**प्रचुरं धनधान्यानि विप्रपीडा महद्भयम्॥**
**रसो महर्घतां याति शिरोवर्तिस्तथैव च ।**
**देवार्चनमकुर्वन्ति अल्पशस्या च मेदिनी॥**

सूर्य के मन्त्री होने पर उस वर्ष अत्यधिक पीड़ा, धन और धान्य की प्रचुर मात्रा में उपलब्धि, बुद्धिजनों (विद्वानों) को दुःख और भय आदि अशुभ फल मिलता है।

## सस्येश मंगल का फल–

**प्रथमधान्यपतौ धरणीसुते गजतुरंगखरोष्ट्रगवामपि।**
**ननु भवेद्बहुरोगघनो जलं न समसौख्यकरं तुषधान्यहृत्॥**
**शस्याधिपे गते भौमे गोकुलं नश्यते प्रिये।**
**गजवाजि तथा चोष्ट्रा गर्दभाद्या विनश्यति॥**

यदि सस्येश मंगल हो तो हाथी, घोड़े, गदहे, ऊँट, और गौओं को बहुत रोग, वर्षा की कमी, सौख्य का अभाव तथा भूसी वाले अन्नों की कमी रह सकती है।

## धान्येश चन्द्र का फल–

**चन्द्रे धान्याधिपे जाते तोयपूर्णा वसुन्धरा।**
**वर्द्धन्ते सर्वशस्यानि राजते विविधोत्सवैः॥**

यदि चन्द्र धान्येश हो तो पृथ्वी जल से पूर्ण, सभी फसलों की वृद्धि, संसार में विविध उत्सव मनाए जाते हैं।

**चन्द्रे धान्याधिपे जाते प्रजावृद्धिः प्रजायते।**
**गोधूमाः सर्षपाश्चैव गोषु क्षीरं तदा बहु॥**

चन्द्रमा धान्यधिप हो तो प्रजा में वृद्धि होती है। गेहूँ, सरसों गोदुग्ध एवं गोदुग्धजन्य उत्पादन में विशेष वृद्धि होती है।

## दुर्गेश शनि का फल–

**रविसुते गढपालिनि विग्रहो सकलदेशगताश्चलिता जनाः।**
**विविधवैरिविशेषितनागराः कृषिधनं न लभेद्धु कश्चन ॥**

यदि दुर्गेश शनि हो तो सर्वत्र अराजकता से जनता पलायन करे। जनता में परस्पर वैर-भाव दिखाई दे। प्राकृतिक प्रकोपों आदि के कारण फसलों से कृषक लोग उचित लाभ प्राप्त ना कर सकेंगे।

## मेघेश शनि का फल–

**रविसुते जलदस्य पतौ भवेद्विरलवृष्टिवती वसुधा तदा।**
**मनसि तापकरो नृपतिः सदा विविधरोगयुता जनता तदा॥**

यदि शनि मेघेश हो तो पृथ्वी पर कम वर्षा होती है, राजाओं के मन में सन्ताप तथा जनता विविध रोगों से पीड़ित रहती है।

**शनौ मेघाधिपे तोयं क्षयं याति सहस्रधा।**
**देशास्तु प्रलयं यान्ति सर्वशस्य महर्घता॥**

शनि के मेघेश होने पर अनावृष्टि, सभी प्रकार के अन्न महँगे तथा देश में प्रलय की स्थिति बनती है।

**मन्दे मन्दजला मेघा दुर्भिक्षैर्व्याकुला मही।**
**वायुना प्रेरिताः मेघाः छिन्ना भिन्ना भवन्ति वै॥**

मेघेश शनि हो तो मन्दवृष्टि, दुर्भिक्ष तथा वायु से प्रेरित मेघ आकाश में छिन्न भिन्न होते हैं।

## रसेश गुरु का फल–

**यदि गुरौ रसपे जनसौख्यदे कमलवन्ति सरांसि तृणानि च।**
**जनपदा द्विजपूजनतत्परा बहुगजवाजिरथोष्ट्रयुता नृपाः॥**

यदि गुरु रसेश हो तो जनता को सौख्य, तालाबों में कमल सुशोभित, तृण (घास) की उत्पत्ति अधिक तथा लोग जनपदों में ब्राह्मणों का पूजन (सत्कार) करते हैं। राजा लोग हाथी, घोड़े रथ तथा ऊँटों आदि से सुसम्पन्न रहते हैं।

## नीरसेश मंगल का फल–

**नीरसेशो यदा भौमः प्रवालं रक्तवाससम्।**
**रक्तचन्दनताम्राणामर्घवृद्धिर्दिने-दिने॥**

यदि नीरसेश यदि मंगल हो तो माणिक्य,मूँगा, पुखराज, हीरे आदि रत्न, लाल-वस्त्र ,गर्मवस्त्र, लालचन्दन, सोना, पीतल,ताम्बा, लाख व अन्य लाल रंग के सभी पदार्थ व धातुऐं दिन-प्रतिदिन महँगी होती हैं।

## फलेश शनि का फल–

**यदि शनिः फलपः कलहो भवेज्जनितपुष्पगणास्तरवः सदा।**
**द्विजभयं नरतस्करजं तदा जनपदा जनराशिसमाकुला॥**

यदि शनि फलेश हो तो फल-पुष्पों तथा वृक्षों के लिए लड़ाई-झगड़े, मनुष्यों तथा चोरों से द्विजजाति को कष्ट तथा जनपदों में जनसमूह व्याकुल रहेगा।

## धनेश मंगल का फल–

**असित मौल्यकरो धरणीसुतः शरदि तापकरस्तुषधान्यहृत्।**
**सकलदेशगताश्चलिता नरा नरपतिर्जनशोकविधायकः॥**

यदि धनेश मंगल हो तो काले पदार्थों के मूल्य में वृद्धि, शरद्- रितु में सूखा तथा भूसी वाले अन्नों का विनाश, सभी देशों के लोग अशान्त तथा शासक वर्ग जनता को कष्ट देने वाला होता हैं।

## ज्येष्ठ नामक वर्ष का फल–

**ज्येष्ठे जातिकुलधनश्रेणीश्रेष्ठा नृपाः सधर्मज्ञाः।**
**न च वर्षति वै देवो भवेत्शस्यविनाशनम्॥**

ज्येष्ठ वर्ष में धर्म का आचरण करने वाले पीड़ित रहते हैं। वर्षा न होने के कारण फसलें नष्ट हो जाती है।

**ज्येष्ठे जातिकुलधनश्रेणीश्रेष्ठा नृपाः सधर्मज्ञाः।**
**पीड्यन्ते धान्यानि च हित्वा कङ्गुं शमी जातिम्॥**

ज्येष्ठ नामक वर्ष में अच्छे कुल में उत्पन्न, अति धनी, किसी श्रेणी विशेष में श्रेष्ठ, राजा लोग, धर्म के ज्ञाता तथा शमी और कंगनी के अतिरिक्त सभी धान्य पीड़ित होते हैं।

**वृक्षगुल्मलतावीनां क्षेमं शस्यविनाशनम्।**
**ज्येष्ठाब्दे धर्मतत्त्वज्ञाः सन्नृपाः पीडिताः परैः॥**

ज्येष्ठ नामक वर्ष में वृक्ष, गुल्म और लताओं की वृद्धि, तथा धान्य का नाश होता है साथ, ही राजाओं सहित धर्म के विचारक शत्रुओं से पीड़ित होते हैं।

**वृक्षगुल्मलताशस्यक्षेमवर्धविनाशनः।**
**क्रूराज्ञावीप्तिजननो ज्यैष्ठो ज्येष्ठनृपान्तकृत्॥**

वृक्ष, गुल्म, लता, अन्न, सुख, आदि की वृद्धि तभी क्रूर बुद्धि वाले श्रेष्ठ राजाओं और धर्म विचारकों का ज्येष्ठ मास में नाश होता है।

## रोहिणी वास -

विक्रम सम्वत् 2076 में मेष संक्रान्ति का प्रवेश उत्तराभाद्रपद नक्षत्र में होने से रोहिणी का वास तट में रहेगा।

## रोहिणी वास फल-

यदि तट में रोहिणी का वास हो तो खण्ड वृष्टि होती है

**-सुवृष्टिस्तटभे सति।**

रोहिणी वास तट पर हो तो उपयोगी एवं अनुकूल वर्षा होती है फलस्वरूप नानाविध फसलों, अनाजों, धान्यों, पौधों, वनस्पतियों जड़ी-बुटियों आदि का उत्पादन अच्छा होता है। प्रजा अन्न-धन एवं अन्य सुख-संसाधनों व प्रसाधनों की प्राप्ति कर सुखी रहती है।

**यदिविधिधिष्ण्यपतति तटस्थम्।**
**शुभजलवृष्टिः धनकणवृद्धिः॥**

तट पर रोहिणी वास होने से शुभ वर्षा और अन्न-धन की वृद्धि होती है।

**-तटे वृष्टिः सुशोभना।**

## सम्वत् ( समय ) का वास-

विक्रम-सम्वत् 2076 में रोहिणीवास तट में होने से सम्वत् का वास धोबी (रजक) के घर में होता है।

## सम्वत् वास का फल -

**-रजके वृष्टिरुत्तमा ।**

यदि समय वास धोबी के घर में हो तो बावड़ियों (बावली) कुआँ, तालाब, नदी-नाल, दरिया, बन आदि जल से लबालब भरे रहते हैं।

**वापीकूपतडागानि नदीनदवनानि च।**
**जलपूर्णानि दृश्यन्ते वासो रजकवेश्मनि॥**

## सम्वत् का वाहन-

चैत्र शुक्लपक्ष प्रतिपदा को जो वार होता है, वही उस सम्वत् का राजा होता है। इस प्रकार सम्वत् 2076 का राजा शनि होगा। सम्वत् का राजा शनि होने से सम्वत् 2076 का वाहन भैंसा मतान्तर से घोड़ा होता है।

## सम्वत् वाहन का फल-

विक्रम सम्वत् 2076 का वाहन भैंसा होने से वर्ष भर असमान वर्षा होती है अर्थात् कहीं वर्षा की कमी से सूखा, अकाल-जन्य स्थितियाँ, कहीं उपयोगी एवं अनुकूल वर्षा से सुभिक्ष तथा कहीं अत्यधिक वर्षा से बाढ़, भूस्खलन, फसलों की हानि एवं अन्य प्राकृतिक आपदाओं एवं प्राकृतिक प्रकोपों से जन-धन-सम्पदा आदि की हानि होती है। काले रंग की वस्तुओं की जनता में लोक-प्रियता बढ़ने से महँगाई होती है। लोगों के प्रवृति तामसिक होती है तथा राजनेताओं मे परस्पर राजनैतिक मतभेद, षड्यन्त्र, विद्रोह एवं उपद्रव आदि युद्ध जन्य स्थितियाँ उत्पन्न होती हैं। सत्ता-परिवर्तन एवं राजसत्ता प्राप्ति के लिए अनेक राजनैतिक गठजोड़ होंगे। भूकम्पादि उत्पात, महाभय की स्थिति, राजाओं मे विग्रह तथा वर्षा की कमी होती है।

**अश्वारूढो वत्सरश्च भूमिकम्पो महाभयम् ।**
**राजानो विग्रहं यान्ति वृष्टिनाशो महर्घता ॥**

कुछ स्थलों पर वर्षा की असमानता एवं असामयिकता के कारण दुर्भिक्ष-जन्य स्थितियाँ उत्पन्न होती हैं । भूकम्प, भूस्खलन, बाढ़, उल्कापात, विद्युतपात आदि प्राकृतिक आपदाओं का भय बना रहेगा तथा बाजारों में महँगाई का रूख रहेगा, राजाओं में परस्पर घोर विग्रह तथा युद्ध-जन्य स्थितियाँ उत्पन्न होती हैं।

**राजानो विग्रहं यान्ति वृष्टिनाशो महर्घता ।**
**भूमिकम्पो भयं घोरं महिषारूढे तु वत्सरे ॥**

## द्वादश नागों में वज्रदंष्ट्र नाग का फल-

सुबुध्नादि द्वादशनागों में इस वर्ष वज्रदंष्ट्र नामक नाग है। वज्रदंष्ट्र नामक नाग होने से सम्वत् भर उपयोगी एवं अनुकूल वर्षा की कमी बनी रहती है। यथा-

**-वज्रदंष्ट्रे त्वनावृष्टिः।**

वर्षा की कमी से सभी प्रकार की फसलों के उत्पादन में कमी एवं हानि होने से दुर्भिक्ष-जन्य स्थिति बनी रहती है अर्थात् सभी अनाज, धान्य, फसलों आदि के उत्पादन में कमी होने से मूल्यों में अत्यधिक वृद्धि होती है।

**यत्र सम्वत्सरे नागो वज्रदंष्ट्राभिधानकः ।**
**तदाम्बुवर्षणं नैव सर्व-शस्य-विनाशनम् ॥**

## चतुर्मेघ विचार एवं फल-

सम्वत् 2076 में आवर्तकादि चतुर्मेघों में से 'द्रोण' नामक मेघ है। द्रोण नामक मेघ होने पर सर्वत्र पर्याप्त वर्षा होती है।

**-द्रोणो वर्षति सर्वदा ।**

द्रोण नामक मेघ होने पर शासक वर्ग समृद्ध एवं सम्पति सम्पन्न होता है। सम्पूर्ण विश्व और देश में धन-धान्य की समृद्धि होती है तथा सभी स्थानों पर पर्याप्त वर्षा होती है अतः अनके स्थलों पर बाढ़-जन्य स्थितियाँ उत्पन्न होने की भी नितान्त सम्भावना बनी रहती है। द्रोण मेघ में लोगों में परस्पर वैमनस्य बना रहता है।

**द्रोणो द्रोहकरो लोके जलदा भूरितो यदा ।**
**हीना वृद्धिं सुसंयान्ति शस्यं भवति दुर्लभम् ॥**

मेघ उत्तम वर्षा करते हैं, हीन व्यक्तियों की उन्नति तथा शस्य का अभाव होता है।

**-द्रोणो बहुवारिदः।**

## नवमेघ विचार एवं फल–

नव सम्वत् 2076 में आवर्तकादि नवमेघों में से पुष्कर नामक मेघ है। पुष्कर नामक मेघ हो तो वृक्षों पर कंद, मूल, फल–फूलों आदि का उत्पादन कम होता है ।

**–पुष्करे मध्यमं तोयम्।**

पुष्कर नामक मेघ होने पर वर्षा का कमी होने से अनाज, धान्य, फसलों आदि का उत्पादन कम होता है परिणामस्वरूप इनके मूल्यों में वृद्धि तथा पापकर्मों में भी वृद्धि होती है। प्रजा नाना प्रकार के गम्भीर रोगों से ग्रस्त रहती है। कहीं बाढ़ तथा कहीं अकाल जन्य स्थितियाँ उत्पन्न होती हैं तथा कहीं वर्षा की कमी रहती है।

**नैव कंदफलमूलविवृद्धिर्जायते विविधपातकवृद्धिः ।**
**रोगतोजनकृशत्वमनल्पं पुष्करे जलधरे जलमल्पम् ॥**

**विक्रम शुभ सम्वत् 2076 की वर्ष प्रवेशकालीन एवं जगत्-लग्न कुण्डलियाँ–**

**नववर्षप्रवेश–कुण्डली**




**०५ अप्रैल, सन् २०१९ ई०, १४ घं. २१ मि. ( भा.मा.स. )**

**जगल्लग्न–कुण्डली**




**१४ अप्रैल, सन् २०१९ ई०, १४ घं. ०८ मि.( भा.मा.स. )**

गत विरोधकृत् नामक विक्रम संवत् 2075 की समाप्ति के अनन्तर 'परिधावी' नामक विक्रम संवत् 2076 का प्रवेश 05 अप्रैल, 2019 ई. शुक्रवार तदनुसार चैत्र मास, 23 प्रविष्टे को अपराह्नकाल में 14 घं. 21 मि. पर रेवती नक्षत्र, ऐन्द्र नामक योग, मीनस्थ चन्द्र के समय कर्क लग्न में होगा किन्तु वासन्तिक नवरात्रों का शुभारम्भ अग्रिम दिन 6 अप्रैल, 2019 ई. को प्रातः सूर्योदय काल से होगा । इस वर्ष नवरात्रे 6 अप्रैल, 2019 ई. से 14 अप्रैल, 2019 ई. तक रहेंगे किन्तु शास्त्रानुसार श्रीरामनवमी का पर्व 13 अप्रैल, 2019 ई. को मनाया जाएगा।

नवरात्र के प्रथम दिन अर्थात् नवसंवत्सर चैत्र शुक्ल पक्ष प्रतिपदा के दिन किसी योग्य विद्वान द्वारा विधिपूर्वक घटस्थापन, सम्वत्सर पूजन एवं श्री गणेश, विष्णु, शिव और देवी दुर्गा पूजन करने का शास्त्रों में विशेष माहात्म्य प्रतिपादित है। इस दिन सम्पूर्ण अग्रिम नवीन सम्वत्सर के मंगलमय यापन हेतु विद्वान् ब्राह्मणों का विधिपूर्वक पूजन एवं सम्मान कर, उन्हें विविध प्रकार के दानों से सन्तुष्ट एवं प्रसन्न कर, नानाविधपक्वान्नों, फलों और मिठाईयों आदि का भोजन करवाकर उनके मुखारविन्द से परिवार के समस्त सदस्यों को संवत् का नाम, संवत् का वास, राजा और मन्त्री आदि का फल श्रवण करने का विधान भी शास्त्रोल्लिखित है। जो बुद्धिमान व्यक्ति चैत्र शुक्ल पक्ष प्रतिपदा को सम्वत्सर का पवित्र फल सुनता है वह धनाढ्य और बहुत अन्न वाला होता है तथा वर्ष भर के लिए उसके शरीर की समस्त पीड़ाएँ (व्याधियाँ) दूर हो जाती हैं। शाके को सुनने से मनुष्य को पुण्य प्राप्त होता है, सम्वत्सर से सम्पत्तिवान् होता है, संवत् के राजा का फल सुनने से राजकुल में विजय होती है, मन्त्री का फल बुद्धि देता है, धनाधिप से धान्य, रसाधिप से रस तथा सस्येश से समस्त सुख मिलते हैं। अतः सिद्धिदायक सम्वत्सर के फल को अवश्य सुनना चाहिए।

नवविक्रम संवत् 2076 में मुख्य दस पदाधिकारों में से अतिविशिष्ट सर्वोच्च राजा तथा दुर्गेश, मेघेश और फलेश सहित मुख्य चार पदों के नेतृत्व का अधिकार शनि ग्रह को प्राप्त है। मंत्री पद के नेतृत्व का अधिकार सूर्य ग्रह को, सस्येश, नीरसेश और धनेश तीन अति महत्वपूर्ण पदों के नेतृत्व का अधिकार भौम ग्रह को, धान्येश पद के नेतृत्व का अधिकार चन्द्र ग्रह को तथा रसेश पद के नेतृत्व का अधिकार गुरु ग्रह को प्राप्त है। इस प्रकार परिधावी नामक नव सम्वत्सर 2076 विक्रम में कुल दस महत्त्वपूर्ण अतिविशिष्ट पदों में से सर्वोच्च राजा और मन्त्री के दो महत्त्वपूर्ण मुख्य पद क्रमशः परस्पर विरूद्धधर्माश्रयी प्रबल शत्रु शनि और सूर्य ग्रहों को प्राप्त हैं। इसके अतिरिक्त शेष आठ पदों में से दुर्गेश, मेघेश और फलेश तीन महत्त्वपूर्ण पदों के नेतृत्व का अधिकार शनि ग्रह को, सस्येश, नीरसेश और धनेश सहित तीन महत्त्वपूर्ण पदों का अधिकार भौम ग्रह को, धान्येश पद का नेतृत्व चन्द्र ग्रह को तथा रसेश पद के नेतृत्व का उत्तरदायित्व गुरु ग्रह को प्राप्त है। इस प्रकार नव वि. सम्वत् 2076 में दस पदाधिकारों में से बुध और शुक्र दोनों शुभ ग्रहों को किसी भी पद के नेतृत्व का अधिकार प्राप्त नहीं है।

उपरोक्त विवरण से यह स्पष्ट है कि विक्रम संवत् 2076 में ग्रहों की कौंसिल (ग्रहपरिषद्) के दस पदाधिकारों में से 08 पदाधिकार उग्र ( क्रूर) ग्रहों को तथा केवल 02 अधिकार सौम्य ग्रहों को प्राप्त हुए हैं। सबसे सर्वश्रेष्ठ महत्त्वपूर्ण मुख्य राजा पद के नेतृत्व के अधिकार सहित दुर्गेश, मेघेश और फलेश सहित महत्त्वपूर्ण पदों के नेतृत्व का अधिकार तमोगुणी शनि ग्रह को प्राप्त है तथा सस्येश, नीरसेश और धनेश जैसे महत्त्वपूर्ण पदों के नेतृत्व का अधिकार पराक्रमी (क्रूर) ग्रह मंगल को प्राप्त है। मन्त्री का महत्त्वपूर्ण पद तेजस्वी क्रूर ग्रह सूर्य को प्राप्त है। आगामी नव वि. सवंत् 2076 की ग्रह-परिषद् में क्रूर ग्रहों का बाहुल्य होने से आगामी वर्ष विश्व पटल पर विशेषकर भारत, पाकिस्तान व अन्य एशियाई देशों का राजनीतिक एवं समाजिक वातावरण विक्षुब्ध, अनिश्चित, तनावपूर्ण एवं अशान्त रहेगा। विश्व के अनेक देशों में परस्पर आर्थिक, भौगोलिक, राजनीतिक, व्यावसायिक नीतियों, अनुबन्धों एवं प्रतिबन्धों के कारण तनाव, टकराव व प्रतिद्वन्दिता का वातावरण बना रहेगा। विभिन्न देशों में विद्रोह, आर्थिक एवं मुद्रा संकट तथा तेल- पैट्रोल आदि द्रव्यों के मूल्यों में विशेष उथल-पुथल होगी। राजा एवं मन्त्री दोनों सर्वश्रेष्ठ प्रधान पद परस्पर विरोधी ग्रहों शनि और सूर्य को प्राप्त होने तथा वर्षा(मेघेश) सेना (दुर्गेश) तथा फलों (फलेश) के अधिकार शनि ग्रह के पास होने से राजनीतिक एवं आर्थिक क्षेत्रों में अस्थिरता का वातावरण बना रहेगा। समाज में अत्यधिक क्रोध एवं आवेश के कारण हिंसक, धार्मिक एवं साम्प्रदायिक घटनाएँ अधिक घटित होंगी। विपक्षी पार्टियों द्वारा सत्ताशीन पार्टी पर दबाव बनाने हेतु महागठबन्धन बनाने का एक प्रयास किया जाएगा परिणामस्वरूप सत्तारूढ़ गठबन्धन को बहुमत प्राप्त करना एक मुश्किल एवं चुनौतिपूर्ण कार्य होगा। राजा शनि एवं मंत्री सूर्य होने से कुछ सत्तारूढ़ पार्टी के अति-स्वार्थी एवं लोभी लोग अपनी एवं विपक्षी पार्टियों के समान गुणधर्मी लोगों को साथ में जोड़कर सत्तारूढ़ पार्टी के शीर्ष नेतृत्व में भी परिवर्तन करने का प्रयास कर सकते हैं। अधिकांश नेताओं एवं सरकारी तन्त्र के लोगों का नैतिक और अनैतिक तरीके से अधिकाधिक धन-संग्रह करने की होड़ में नैतिक एवं चारित्रिक मूल्यों का निरन्तर ह्रास होगा। सरकारी खर्चों में

अत्यधिक वृद्धि होगी। दिशाहीन आर्थिक प्रगति होने से समाज का एक विशेष वर्ग ही लाभान्वित होगा तथा सामान्य वर्ग के लोग तथाकथित विकास कार्यों के सुअवसरों से लाभान्वित नहीं हो सकेंगे। फसलों, धातुओं और कोष का स्वामी उग्र ग्रह मंगल होने से आर्थिक क्षेत्रों में अस्थिरता बनी रहेगी। अधिक गरीब एवं अधिक अमीर लोग समस्त योजनाओं से लाभान्वित होकर उन्नति पथ पर अग्रसारित होंगे किन्तु मध्यमवर्ग के लोग सरकार की योजनाओं से भयग्रस्त, निराश होकर त्रस्त एवं पस्त होंगे। राजनेताओं का मनमाना आचरण प्रजा के अधिकांश दु:खों का कारण बनेगा। सोना, चाँदी, पीतल आदि धातुओं के मूल्यों में वृद्धि होगी। मेघेश शनि होने से विषम एवं अनुपयोगी वर्षा हाने से कहीं अत्यधिक वर्षा से बाढ़ आदि का प्रकोप एवं कहीं अल्प वर्षा के कारण विविध धान्यों, अनाजों, वनस्पतियों, फलों, फूलों आदि कृषिजन्य फसलों के उत्पादन में कमी होती है। प्राकृतिक प्रकोपों, आपदाओं, आतंकवादी आदि घटनाओं के कारण किसी विशेष स्थल से लोग दूसरी जगह पलायन करने के लिए विवश हो जाएंगे। सेना का पद भी शनि ग्रह के पास होने से शनि से प्रभावित देशों, प्रदेशों, क्षेत्रों में आन्तरिक धार्मिक एवं साम्प्रदायिक दंगे, झगडे, युद्ध, तोड़-फोड़ व टकरावजन्य विकट परिस्थितियाँ उत्पन्न होंगी। धान्य का स्वामी चन्द्र होने से गेहूँ, चना, चावल, ईख, कपास आदि अन्नों एवं फसलों की उत्पति पर्याप्त होगी तथा जनसंख्या में विशेष वृद्धि होगी। रसेश गुरु होने से समाज में धार्मिक उत्सवों के प्रचार-प्रसार अधिक मात्रा में होंगे। मन्त्री पद सूर्य के पास होने से केन्द्र व राज्य सरकारों में केन्द्रीय कर-आवन्टन मामलों में मतभेद रहेंगे। सरकार की कठोर नीतियों, गतिविधियों के कारण प्रजा में भय एवं असन्तोष का वातावरण बना रहेगा। परिधावी नामक सम्वत्सर के प्रभावस्वरूप विभिन्न देशों के मध्य युद्ध-जन्य स्थितियाँ उत्पन्न होंगी। भारत देश में विभिन्न राजनैतिक पार्टियों के मध्य परस्पर आरोप-प्रत्यारोप का विषाक्त अशान्त वातावरण बना रहेगा।

वि. सम्वत् 2076 में वर्ष प्रवेश कर्क लग्न में होने से पूर्वी देशों, राज्यों, क्षेत्रों एवं प्रान्तों में सुख-समृद्धि दायक वातावरण बना रहेगा किन्तु उत्तरी दिशा के देशों, प्रदेशों, क्षेत्रों, प्रान्तों एवं नगरों में अशान्ति, दु:ख एवं युद्ध-विग्रह जन्य स्थितियाँ उत्पन्न होंगी तथा प्राकृतिक आपदाओं से व्यापक जन-धन की हानि सम्भावित है। पश्चिम देशों, राज्यों, क्षेत्रों एवं प्रान्तों आदि में दुर्भिक्ष (अकाल) से फसलों की हानि तथा लोगों में क्लिष्ट एवं असाध्य रोगों की उत्पत्ति का भय निरन्तर बना रहेगा। यथा-

**कर्के सुखं तु पूर्वस्याम् उत्तरस्यां तु विग्रहः।**
**स्याच्चासनबलं यावद् दुर्भिक्षं पश्चिमे दिशि॥**

वि. सम्वत् 2076 में जगत् लग्न का उदय भी वर्ष प्रवेश लग्न की भान्ति कर्क (चर) लग्न में ही हुआ है। लग्नेश चन्द्र की लग्न में स्वराशिगत स्थिति है।

अन्तर्राष्ट्रीय सम्बन्धों के सप्तम भाव में मकर राशि उदित है, जो भारत देश की राशि भी है। इस राशि के स्वामी शनि की कुण्डली के षष्ठ भाव में धनुराशि गत षष्ठेश गुरु वा पापी केतु के साथ स्थिति तथा उस पर राहु एवं प्रबल शत्रु मंगल की दृष्टि के साथ 06 मई , 2019 ई. तक मंगल-शनि के मध्य षडाष्टक तथा 21 जून, 2019 ई. तक समसप्तक सम्बन्ध योग रहेगा। ग्रहस्थिति, दृष्टि, युति एवं अन्य योगानुसार यह संकेत मिल रहा है कि भारत देश विश्व के राजनीतिक

ध्रुव पटल पर केन्द्र के रूप में मुख्य भूमिका निभाएगा। अमरीका, भारत, इन्डोनेशिया, ईरान आदि विकसित एवं विकासशील देशों के मध्य कुछ नए राजनीतिक समीकरण बनेंगे। मंगल वृष राशि में स्थित होकर षष्ठ भावस्थ शनि के साथ षडाष्टक सम्बन्ध बना रहा है परिणामस्वरूप पाकिस्तान, ईरान, ईराक, तुर्क, अफगानिस्तान, कतर, सीरिया, यमन आदि मुस्लिम बाहुल्य देश विश्व राजनीतिक का ध्रुवीकरण बने रहेंगे। जगत् लग्न कुण्डली में अमरीका की प्रभाव राशि मिथुन में उच्च राहु की स्थिति तथा षष्ठस्थ पापी केतु और शनि तथा षष्ठेश गुरु की पूर्ण दृष्टि है। 07 मई से 21 जून, 2019 ई. तक इस मिथुन राशि पर मंगल और राहु की युति होने से अमरीका की स्वार्थपूर्ण कूटनीतियों एवं ईरान, ईराक, तुर्क, यमन आदि मुस्लिम बाहुल्य देशों पर प्रतिबन्धों के कारण विश्व राजनीति में शीतयुद्ध जैसी परिस्थितियाँ बनी रहेंगी। अमरीका की तानाशाही द्वारा लिए गए कुछ एकपक्षीय निर्णयों के विरूद्ध यूरोप तथा अनेक एशियाई देश नए समझौते के अन्तर्गत अमरीका के प्रभाव-क्षेत्र से मुक्त होने का समवेत प्रयास करेंगे। योजना और विकास के नवम भाव में अमरीका की राशि का स्वामी बुध के नीचस्थ होने से कुछ पश्चिमी एशियाई देश अमरीका की स्वार्थी कूटनीतियों एवं भेद-भावपूर्ण नीतियों के विरूद्ध प्रखर रूप में विरोध एवं प्रत्याकार करेंगे। जगत् लग्न कुण्डली में प्रवेश के आस-पास ही भारत में राजनीतिक उथल-पुथल एवं परिवर्तन से विश्व तथा सम्पूर्ण राजनैतिक-वैश्विीकरण के समक्ष एक आश्चर्यजनक परिदृश्य समुपस्थित होगा। जगत् लग्न का प्रवेश शूल नामक योग में होने से विश्व में कोई बड़ा अमंगल होने का भय भी बना रहेगा।

## शनि की साढ़ेसाती एवं ढैय्या का फल

गोचर में जब शनि जिस जातक की जन्मराशि से बारहवीं राशि में प्रवेश करता है तब तत्सम्बन्धी जातक को साढ़ेसाती प्रारम्भ होती है। शनि मध्यमगति से एक राशि में ढाई वर्ष रहता है। वास्तव में जब शनि जातक की राशि पर या उसकी राशि से अग्रिम या पृष्ठस्थ राशियों पर गोचरीय भ्रमण करता है तब जातक पर शनि का शुभ और अशुभ प्रभाव भारी मात्रा में पड़ता है। शनि मध्यममान से एक राशि में अढ़ाई वर्ष रहता है। इस प्रकार जातक की राशि और उसकी राशि से पृष्ठीय तथा अग्रिम निकटस्थ राशियों में शनि स्थिति का प्रभाव अधिकतम साढ़े सात वर्ष तक रहता है। शनि का साढ़ेसात वर्ष तक प्रभाव होने के कारण ही इसे शनि की साढ़ेसाती कहते हैं। संस्कृत में इसे बृहत्-कल्याणी, मराठी में बड़ी पनोति कहते हैं। जन्मराशि से गोचरीय भ्रमण में बारहवां शनि शिर पर, जन्मराशि का शनि हृदय या छाती पर तथा दूसरा शनि पांवों पर आया हुआ कहा जाता है। इन राशियों का शनि अत्यन्त दुष्ट एवं नीच लोगों से नाना प्रकार का कष्ट-पीड़ा एवं क्लेशदायक, पुत्र और पशुओं को पीड़ादायक, वाहनादि की हानि, रोग, मृत्यु, विदेशगमन, धन समृद्धि का विनाश, पति-पत्नी के परस्पर सुख का अभाव, राजभय, बन्धन और अन्यसुखों का अभाव करने वाला होता है।

**द्वादशे जन्मगे राशौ द्वितीये च शनैश्चरः ।**
**सार्धानि सप्तवर्षाणि तदा दुःखैः युतो भवेत् ॥**

शनि ग्रह जब जिस जातक की जन्मराशि से चौथी या आठवीं राशि में गोचरीय भ्रमण से प्रवेश करता है तब तत्सम्बन्धी जातक को शनि की क्रमशः चतुर्थस्थ एवं अष्टमस्थ ढैय्या प्रारम्भ होती है। इस प्रकार की शनि स्थिति का अशुभ

प्रभाव भी जातक पर भारी मात्रा में पड़ता है। संस्कृत में इसे लघुकल्याणी तथा गुजराती व मराठी में छोटी पनोति कहते हैं। राशि से चौथी एवं आठवीं राशि में गोचरीयभ्रमण करने वाला शनि व्याधि, रोग, कष्ट, दुःख, पीड़ा, परेशानी, मृत्यु, अग्नि और शस्त्रभय, प्रदेशगमन, क्लेश एवं चिन्ता तथा भाई-बन्धुओं के साथ विरोध उत्पन्न करने वाला होता है।

**लघुकल्याणी प्रददाति वै रविसुतो राशे चतुर्थाष्टमे,**
**व्याधिं बन्धुविरोधं विदेशगमनं, क्लेशं च चिन्ताधिकम् ॥**

शास्त्रों में तथा लोकव्यवहार में शनि की साढ़ेसाती एवं ढैय्या का फल बहुत ही दुःखदायक एवं अनिष्टकारी माना गया है परन्तु यह सत्य नहीं है। शनि जातक की जन्मकुण्डली में अपनी विशेष स्थिति, दृष्टि, युति एवं अन्य ग्रहों से सम्बन्ध के आधार पर ही अच्छा और बुरा फल देता है।

जातक की जन्मकुण्डली में शनि और चन्द्रमा यदि पायुक्त, पापदृष्ट या पापकर्त्री योग में न हों तथा शनि अपनी मित्रराशि, स्वराशि मूलत्रिकोण राशि या उच्चराशि का होकर प्रशस्त ३, ६, ११ भावों में स्थित हो तथा उसकी महादशा, अन्तर्दशा, प्रत्यन्तर्दशा, गोचर एवं अन्य शुभ योगकारक ग्रहों के आधर पर श्रेष्ठ समय चल रहा हो तो साढ़ेसाती एवं ढैय्या का अशुभ एवं अनिष्टकारी प्रभाव या तो होता ही नहीं है या बिल्कुल न्यूनतम होता है। शनि केन्द्रेश, त्रिकोणेश आदि के आधार पर शुभ या राजयोग कारक होकर शुभ भावों में स्थित हो तथा उसका अन्य उच्चादि राशियों में स्थित राजयोग कारक शुभ एवं मित्र ग्रहों से शुभ सम्बन्ध हो तथा गोचर में भी शुभप्रभाव युक्त हो तो साढ़ेसाती या ढैय्या जातक को विपुल धन-धान्य, राजसी सुख एवं मान-सम्मान, ख्याति, पद-प्रतिष्ठा, वैभव सब कुछ प्रदान करने वाली होती है।

26 अक्तूबर, सन् 2017 ई. धनुराशि में संचरणशील शनि देव आगामी नव वि. सम्वत् 2076 के आरम्भ (06 अप्रैल, 2019 ई.) से 23 जनवरी सन् 2020 ई. तक धनु राशि में तदनन्तर मकर राशि में संचार करेंगे। नव वि. सम्वत् 2076 के आरम्भ (06 अप्रैल, 2019 ई. ) से 30 अप्रैल, 2019 ई. तक मार्गी तदनन्तर 30 अप्रैल, 2019 ई. से 18 सितम्बर, 2019 ई. तक वक्री तदनन्तर मार्गी गति से संचरण करते हुए 24 जनवरी, 2020 ई. को अपनी स्वराशि मकर में प्रवेश कर विचरण करेंगे। फलस्वरूप वि. सम्वत् 2076 के आरम्भ से 24 जनवरी, 2020 ई. तक वृश्चिक, धनु,और मकर राशि वाले जातकों पर शनि की साढ़ेसाती का शुभाशुभ प्रभाव तथा वृष और कन्या राशि वाले जातकों पर शनि की ढैय्या का शुभाशुभ प्रभाव रहेगा। 24 जनवरी, सन् 2020 ई. से सम्वत् 2076 विक्रम के अन्त तक शनि की साढ़ेसाती का धनु, मकर और कुम्भ राशि वाले जातकों पर शुभाशुभ प्रभाव तथा मिथुन और तुला राशि वाले जातकों पर शनि की ढैय्या का शुभाशुभ प्रभाव रहेगा।

परन्तु शनि साढ़ेसाती एवं ढैय्या के शुभाशुभ प्रभाव की मात्रा जातक की जन्मकुण्डली में शनि की स्थिति पर निर्भर होती है। यदि जन्मकुण्डली में शनि नीच राशि, शत्रुराशि, अस्त, वक्री, पापाक्रान्त, पाप ग्रहों से युत या दृष्ट हो तो शनि की साढ़ेसाती एवं ढैय्या का बुरा प्रभाव जातक पर अधिकतम होगा, इसके विपरीत यदि जन्मकुण्डली में शनि अपनी उच्च राशि, मूलत्रिकोण राशि, स्वराशि, मित्रराशि, मार्गी, शुभाक्रान्त, शुभग्रहों से युत या दृष्ट आदि शुभ स्थिति में हो तो शनि की साढ़ेसाती एवं ढैय्या का अशुभ प्रभाव जातक पर नहीं पड़ेगा

या न्यूनतम ही पड़ेगा किन्तु यदि शनि योगकारक आदि होकर षोडशवर्ग, अष्टकवर्ग एवं षड्बल आदि के आधार पर बली सिद्ध हो तो शनि की साढ़ेसाती एवं ढैय्या में जातक को अप्रत्याशित सफलता और सम्पन्नता आदि अनेक शुभफलों की प्राप्ति होती है। जिन जातकों की जन्मकुण्डली में शनि पाप स्थिति या सम्बन्ध में होता है उन्हें शनि की साढ़ेसाती एवं ढैय्या में मानसिक व्यथा, रोग-पीड़ा, दुःख-कष्ट, गृह-क्लेश, चोर-भय, अग्निभय, जलभय, राजभय, राजदण्ड, पदच्युति एवं अवनति आदि अशुभफलों की प्राप्ति होती है।

शनि के अशुभ प्रभाव से बचने के लिए शास्त्रों में प्रतिपादित उपायों को विधिपूर्वक सम्पन्न करने या करवाने से निश्चित रुप से लाभ होता है।

(१) शनिवासरी अमावस्या को सायंकाल में सूर्यास्त के बाद शनि पूजन, मन्त्र जाप एवं स्तोत्र पाठ करना चाहिए।

(२) प्रत्येक शनिवार को सायंकाल में शनि के बीजमन्त्रों, पौराणिक मन्त्रों या वैदिक मन्त्रों का संकल्पपूर्वक जाप करना चाहिए।

(३) शनिवार को सुन्दरकाण्ड का पाठ करना या सुनना चाहिए।

(४) शनिवार सायंकाल को पीपल वृक्ष के पास या शनि मन्दिर में तेल का दीपक जलाना चाहिए।

(५) प्रतिदिन या शनिवार को प्रातःकाल में भगवान शिव का पूजन करके, पीपल वृक्ष के समीप शनि स्तोत्र का पाठ करके कच्ची लस्सी में काले तिल डालकर वृक्षमूल में लस्सी चढ़ानी चाहिए।

(६) शनिवार का व्रत रखना चाहिए।

(७) काले घोड़े की नाल या नाव के तल में लगी हुई कील से निर्मित अँगूठी या शनियन्त्र या नीलम रत्न जड़ित मुद्रिका को विधिपूर्वक शुभ मुहूर्त में निर्माण करवाकर शुभमुहूर्त में शनिवार को विधियुक्त पूजा करके धारण करना चाहिए।

(८) शनिवार को बन्दरों को गुड़ और चना खिलाना चाहिए।

(९) शनिवार को पक्षियों को सप्तधान्य डालना श्रेयस्कर है।

(१०) शनिवार को सप्तधान्यादि का या काले पदार्थों, काले वस्त्रों आदि का दान करना चाहिए।

(११) शनि साढ़ेसाती, ढैय्या एवं शनि पाया के अधिकतम अशुभ फल की शान्ति के लिए बीज मन्त्रों, वैदिक मन्त्रों या महामृत्युञ्जय आदि मन्त्रों का पर्याप्त संख्या में जाप एवं हवन करना चाहिए।

(१२) छायापात्र दान, तुलादान, भूदान, स्वर्णदान आदि का दान करना चाहिए।

(१३) तेल में मुख देखकर उस तेल में उड़द की दाल के नानाविध मीठे और नमकीन पक्वान्न बनाकर गरीबों, मजदूरों, कुष्ठरोगियों आदि को खिलाने चाहिए, इसके अतिरिक्त काले कुत्ते, भैंसे या साँड आदि को खिलाना भी

श्रेयस्कर रहेग। उपरोक्त उपायों को किसी विशेष शुभ-मुहूर्त में शनिवार से प्रारम्भ करके प्रतिदिन या प्रत्येक शनिवार को करना चाहिए। विशेष उपायों को शनैश्चरी अमावस्या को करना या करवाना चाहिए। किसी भी उपाय को करने से निश्चित रूप से शनि-जनित अरिष्टों की शान्ति होती है।

### आय व्यय चक्र द्वारा शुभाशुभ फल -

संवत् में लाभ-हानि का ज्ञान करने हेतु आय-व्यय चक्र -

**आय-व्यय चक्र ( विंशोत्तरी मतानुसार )**

**( सम्वतसर 2076 का राजा-शनि )**

| राशि | मेष | वृष | मिथुन | कर्क | सिंह | कन्या | तुला | वृश्चिक | धनु | मकर | कुम्भ | मीन |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| आय | ०८ | ०२ | ०८ | ०२ | ०५ | ०८ | ०२ | ०८ | ०५ | १४ | १४ | ०५ |
| व्यय | ०५ | १४ | ११ | ०८ | ०५ | ११ | १४ | ०५ | ११ | ११ | ११ | ११ |

आगामी सम्वत्सर में जातक से सम्बन्धित शुभाशुभ फल ज्ञात करने हेतु आय-व्यय बोधक चक्र में जातक की राशि के लाभ-हानि अंकों के योग में से एक घटाकर शेष को ८ से भाग दें। भाग देने पर यदि शेष, १, २, ६, ७ बचे तो अभीष्ट सम्वत् में जातक को उत्तम लाभ होगा। शेष ३, ४, ५ या ८ हो तो लाभ से अधिक व्यय होने से परेशानियाँ बढ़ती हैं। अर्थात् शेष ०१ में लाभ, ०२ में सौख्य, ०३ में क्लेश, ०४ में रोग, ०५ में मिथ्या अपवाद, ०६ में सम्मान, ०७ में विजय, ०८ या ० में हानि समझनी चाहिए।

यथोक्तम् -

**लाभव्ययौ समौ कृत्वा एकहीनं तु कारयेत्।**
**अष्टभिस्तु हरेद्भागं शेषाङ्के फलमाविशेत्॥**
**लाभं सौख्यं तथा क्लेशं रोगं लोकापवावनम्।**
**सम्मानं विजयं हानिं कथितं पूर्वसूरिभिः॥**

## राशि स्वामी के ध्रुवाङ्कों द्वारा लाभ-व्यय ज्ञान -

संवत् में जिस जातक से सम्बन्धित लाभ-व्यय ज्ञान अपेक्षित हो सर्वप्रथम उस जातक की राशि स्वामी के ध्रुवाङ्कों में अभीष्ट वर्ष के राजा के ध्रुवाङ्कों को जोड़ देते हैं। योगफल को 3 से गुणाकर, गुणनफल में 5 जोड़कर 15 से भाग देने पर जो शेष बचे वह लाभ होता है। लब्धि को 3 से गुणा करने पर गुणनफल में 5जोड़ने तथा योगफल में 15 से भाग देने पर जो शेष रहे वह खर्च जानना चाहिए। सम्वत् 2076 में मेषादि द्वादश राशियों के जातकों हेतु लाभ-हानि की मात्रा का समानपातीय ज्ञान ध्रुवाङ्क चक्र द्वारा स्पष्ट है।

लाभ-हानि चक्र (ध्रुवाङ्कों के आधार पर)

| राशि | मेष | वृष | मिथुन | कर्क | सिंह | कन्या | तुला | वृश्चिक | धनु | मकर | कुम्भ | मीन |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| लाभ | १४ | ०८ | ११ | ०५ | ०८ | ११ | ०८ | १४ | ०२ | ०५ | ०५ | ०२ |
| हानि | १४ | ०८ | ०५ | ०५ | १४ | ०५ | ०८ | १४ | ०८ | ०२ | ०२ | ०८ |

**इतीवं वत्सरफलं वत्सरावि - तिथौ शुभम् ।**
**यः श्रृणोति नरो भक्त्या स सुखी वत्सरं भवेत्॥**

**प्रो. विनोद कुमार शर्मा**
आचार्य एवं अध्यक्ष
ज्योतिष-विभाग

# वि० संवत् २०७६ सन् २०१९-२०२० ई० में मेषादि द्वादश राशियों का मासिक-फल

**मेष (ARIES) चु, चे, चो, ला, ली, लू, ले, लो, अ।**

यह वर्ष आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। संपूर्ण वर्ष शुभाशुभ फल प्राप्ति के उतार चढ़ाव बने रहेंगे। वर्षारम्भ में भाग्येश गुरु की अष्टम स्थान से राशीश मंगल पर पूर्ण दृष्टि होने के कारण धनप्राप्ति व पारिवारिक सुख में न्यूनता रहेगी। संचित-धन अनावश्यक कार्यों पर व्यय होगा, तथापि धनागम व कुटुम्ब में मांगलिक कृत्यों में कोई कमी नहीं होगी। कर्मेश-लाभेश शनि के भाग्य स्थान में स्थित होने से कार्यव्यापार एवं लाभ-मार्ग प्रशस्त रहेंगे, किन्तु फल प्राप्ति में विलम्ब रहेगा। २२ जून के पश्चात भूमि-भवन-वाहनादि का सुख प्राप्त होगा। व्यवसाय में लाभ, पराक्रम व उत्साह में वृद्धि रहेगी। व्यापारी वर्ग के लिए यह समय कार्यालय व भवन निर्माण हेतु अनुकूल रहेगा। प्रशासनिक व राजकीय कार्यों में रत व्यक्तियों के लिए यह समय यश व पराक्रमदायक रहेगा। विद्यार्थियों के लिए सितम्बर के पश्चात रोजगार के नवीन अवसर प्राप्त होंगे। कार्यक्षेत्र में विस्तार की योजनाएँ कार्यान्वित होगी वर्षान्त में अनावश्यक व्यय व यात्राएँ सम्भव हैं। अनिष्टशान्ति एवं शुभफलप्राप्ति हेतु विष्णु-उपासना, कदली वृक्ष पूजन एवं सत्यनारायणकथा श्रेयस्कर रहेगी।

**चैत्र शुक्ल-वैशाख ( ६ अप्रैल से १८ मई २०१९ ई० तक )**

यह समय आपके लिए मध्यम फलदायक रहेगा। मासारम्भ में राशीश मंगल भाग्येश गुरु से पूर्ण रूप से दृष्ट रहेगा, किन्तु अष्टम में स्थिति होने के कारण धनागम के क्षेत्र किञ्चित संकुचित रहेंगे। कार्यव्यवसाय संबंधी योजनाएँ कार्यान्वित होने में विलम्ब होगा। छोटे भाई से मतभेद व अकारण वैमनस्य होने से मानसिक संताप रहेगा। उच्चस्थ सूर्य के प्रभाव से राजकीय व प्रशासनिक क्षेत्रों से सहयोग प्राप्त होगा, लाभमार्ग व कार्यक्षेत्र प्रशस्त होगा मन में संतुष्टि रहेगी, मासान्त में भूमि-भवन-वाहन का लाभ होगा। ८,९,१७,१८,२६,२७ अप्रैल एवं ५,६,७,१४,१५ मई के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**ज्येष्ठ-आषाढ़ ( १९ मई से १६ जुलाई २०१९ ई० तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। भ्रातृपक्ष से सहयोग, होगा, पैतृक सम्पति से लाभ, मित्रवर्ग से संतुष्टि व सौहार्द रहेगा। नवीन गृह, कार्यालय निर्माण के सुअवसर प्राप्त होंगे। व्यापार में उन्नति के मार्ग प्रशस्त होंगे, नवीन रोजगार की योजनाएँ कार्यान्वित होगी। मासान्त में मातृ पक्ष से वैचारिक मतभेद मन को संतप्त करेंगे। मिथ्यारोपों से हृदय ग्लानियुक्त रहेगा। संयम व धैर्य ही अपेक्षित होगा। शिरशूल, ज्वर संक्रमण व अस्थायी त्रिदोषों से स्वास्थ्य रक्षा आवश्यक होगी। २३, २४ मई २, ३, १०, ११, १९, २०, २१, २९, ३० जून एवं ८, ९, जुलाई के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**श्रावण-भाद्रपद ( १७ जुलाई से १४ सितम्बर २०१९ ई० तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। मासारम्भ में राशीश अपनी नीच राशि कर्क में स्थित रहेगा, फलस्वरूप गृह निर्माण, वाहन-भूमि एवं मातृपक्ष से असंतुष्टि व मानसिक कष्ट रहेगा। पूर्वनियोजित कार्य लम्बित होने से मन खिन्न रहेगा, समाज में मानसम्मान, मित्रबन्धुओं से सम्बन्ध प्रभावित होंगे। मासान्त में पुत्र के सहयोग से परिस्थितियाँ अनुकूल होंगी। शत्रुपक्ष

परास्त होगा। शिरशूल, कोष्ठवद्धता व संक्रमणजन्य अस्थायी रोगो से स्वास्थ्यरक्षा अपेक्षित होगी। १७,१६,२७,२८ जुलाई ४,५,१३,१४,२३,२४, ३१ अगस्त एवं ६,१०,११, १२ सितम्बर के दिन आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

**आश्विन-कार्तिक ( १५ सितम्बर से १२ नवम्बर २०१९ ई० तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। मासारम्भ में लम्बित धनप्राप्ति, ऊर्जा व आत्मविश्वास में वृद्धि रहेगी। संतान पक्ष से व प्रतियोगिता से विजय प्राप्त होगी। कार्यक्षेत्र व व्यापार में उन्नति, नवीन रोजगारों के आरम्भ व द्रव्य निवेश से संतुष्टि रहेगी। पति/पत्नी पक्ष से सहयोग व स्नेह रहेगा। कारोबार संबधी पास दूर की यात्राएँ फलदायक रहेंगी। रक्तचाप व शिरशूल से स्वास्थ्यरक्षा आवश्यक होगी। २०,२८,२६ सितम्बर एवं ६, ७, ८, १६, १७, १८, २५, २६ अक्टूबर के दिन आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

**मार्गशीष-पौष ( १३ नवम्बर २०१९ ई० से १० जनवरी २०२० ई० तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। मासारम्भ में कार्य-व्यापार व रोजगार संबंधी नवीन योजनाएँ कार्यान्वित होगी। कार्यक्षेत्र में सफलता व द्रव्य निवेश के सुअवसर प्राप्त होंगे। पति/पत्नी से सौहार्द रहेगा। मासान्त में किञ्चित कठिनाईयों का सामना करना पड़ेगा। अनावश्यक धन संबंधी झगड़े-विवादो से मानसिक तनाव रहेगा। कार्यक्षेत्र में कठिन प्रतियोतिगता व संकुचित लाभ से मन खिन्न रहेगा। १३, १४, २२, २३, ३० नवम्बर १०, ११, १६, २०, २७, २८, २६ दिसम्बर एवं ६, ७, ८ जनवरी के दिन आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

**माघ-फाल्गुन-चैत्र कृष्ण पक्ष ( ११ जनवरी से २४ मार्च २०२० ई० तक )**

यह समय आपके लिए संघर्षपूर्ण रहेगा। मासारम्भ में आय के साधनो में विलम्ब व अवरोध रह सकता है, यदा-कदा बाधाएँ, समस्याएँ उत्पन्न होगी। लाभकारी योजनाएँ लम्बित रहेगी। उत्तरार्ध में आकस्मिक भाग्योदय व लाभ प्राप्त होगा। कार्यक्षेत्र में सफलता व उन्नति से मनोबल उच्च रहेगा। परिवार के सहयोग से घर में शान्ति व संतुष्टि का वातावरण बनेगा। पति/पत्नी से सौहार्द रहेगा। १५, १६ २५, २६ जनवरी ३, ४, ११, १२, १३, २०, २१, २२ फरवरी एवं १, २, ३, १० मार्च के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

## वृष (TAURUS) इ, उ, ए, ओ, व, वि, वू, वे, वो।

यह वर्ष आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। वर्षारम्भ से ५ नवम्बर तक एकादशेश-अष्टमेश गुरु की पूर्ण दृष्टि सप्तम स्थान से राशि पर रहेगी, फलस्वरूप कार्यक्षेत्र में असफलता, व्यापार में संघर्ष, कार्यसिद्धि मे बाधाएँ उपस्थित होगी। रोजगार के लिए किए गए प्रयासों में आंशिक सफलता मिलेगी। पति/पत्नी से वैचारिक मतभेद रहेंगे। संबंधों में शिथिलता दाम्पत्य सूख का ह्रास करेगी। व्यापार में विघ्नता व धन हानि से आय-व्यय का संतुलन प्रभावित होगा। १५ मई से १५ जून तक चतुर्थेश सूर्य के राशि पर स्थित होने से भवन, वाहन, भूमि का सुख प्राप्त होगा। देश-विदेश की यात्राओं के अवसर बनेंगे। २३ जनवरी २०२० तक शनि के अष्टम स्थान पर रहने के कारण भाग्योदय न्यून रहेगा। कठिन परिश्रम व वृथा भ्रमण से मन संतप्त रहेगा। वर्षान्त में स्थिति किञ्चित अनुकूल होगी। कार्यक्षेत्र व दाम्पत्य जीवन में स्थिरता आएगी। रोजगार की नवीन योजनाएँ फलीभूत होंगी। संयम-विवेक धारण करना ही उचित होगा। विष्णुस्त्रोत का पाठ व माँ भगवती की आराधना कष्टनिवृति हेतु श्रेयस्कर रहेगी।

**चैत्र शुक्ल-वैशाख ( ६ अप्रैल से १८ मई २०१९ ई० तक )**

यह समय आपके लिए संघर्षपूर्ण रहेगा। अष्टमेश गुरु की सप्तम स्थान से राशि पर पूर्ण दृष्टि होने के फलस्वरूप कार्यक्षेत्र में असफलता, व्यापार में

कठोर परिश्रम व संघर्ष कार्य सिद्धि में बाधाएँ रहेगी। अनावश्यक वाद-विवाद, मानहानि से मन खिन्न रहेगा। पति/पत्नी से अकारण मतभेद, दाम्पत्य सुख में न्यूनता मान-सम्मान की हानि, अपयश से तनाव रहेगा मनोनुकूल फल न मिलने से अस्थिरता रहेगी। धैर्य व संयम अपेत्तित रहेगा। १०, ११, १२, १६, २०, २८, २६, ३० अप्रैल एवं ८, ६, १६, १७, २५ मई के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**ज्येष्ठ-आषाढ़ ( १९ मई से १६ जुलाई २०१९ ई० तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगी। मासारम्भ में कार्य क्षेत्र में कठिन प्रतियोगिता का सामना करना पड़ेगा, व्ययाधिक्य एवं न्यून लाभांश से आय-व्यय का संतुलन प्रभावित होगा, वृथा भ्रमण व कठोर परिश्रम से स्वास्थ्य भी प्रभावित होगा, ज्वर, उच्च रक्तचाप, कण्ठ व नासिका के रोगों से प्रतिरक्षा आवश्यक होगी। मासान्त में परिस्थितियाँ परिवर्तित होगी, शारीरिक, मानसिक व आर्थिक रूप से दृढ़ होंगे, कार्यक्षेत्र में धनागम के मार्ग प्रशस्त होंगे। २६, २७ मई ४, ५, १२, १३, १४, २२, २३ जून एवं १, २, १०, ११, १२ जुलाई के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**श्रावण-भाद्रपद ( १७ जुलाई से १४ सितम्बर २०१९ ई० तक )**

यह समय आपके लिए सामान्य शुभफलदायक रहेगा। भ्रातृपक्ष से सहयोग रहेगा, मित्रगणों की सहायता से भूमि-भवन-वाहन का सुख प्राप्त होगा, माता के पक्ष से पैतृक संपत्ति व लाभांश प्राप्त होगा। कुटुम्ब-परिवार में सुख शान्ति रहेगी भौतिक संसाधनों में वृद्धि व घर में प्रसन्नता का वातावरण रहेगा, आमोद-प्रमोद व मनोरंजन के अवसर प्राप्त होंगे। संतान पक्ष से संतुष्टि, उच्चशिक्षा हेतु विदेश-गमन का संयोग बनेगा, संतान व भ्रांतृ पक्ष के सहयोग से कार्यक्षेत्र में सफलता व स्थिरता प्राप्त होगी। २०, २१, २६, ३० जुलाई ६, ७, १५, १६, १७, २५, २६ अगस्त एवं २, ३, १२, १३, २१ सितम्बर के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**आश्विन-कार्तिक ( १५ सितम्बर से १२ नवम्बर २०१९ ई० तक )**

यह समय आपके लिए सामान्य फलदायक रहेगा। मासारम्भ में कार्यक्षेत्र में सफलता, धनागम के मार्ग प्रशस्त होंगे, नवीन रोजगार की योजनाएँ क्रियान्वित होगी, किन्तु शत्रुपक्ष से कठिन प्रतियोगिता का सामना करना पड़ेगा, आय-व्यय का संतुलन बनाए रखने के लिए कठोर परिश्रम अपेक्षित रहेगा। स्वास्थ्य किञ्चित शिथिल रहेगा। कण्ठ-नेत्र-कर्ण-नासिका संबंधी रोगों से स्वास्थ्यरक्षा आवश्यक होगी। २२, २३, ३० सितम्बर ६, १०, १६, २७, २८ अक्टूबर एवं ५, ६, ७ नवम्बर के दिन आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

**मार्गशीष-पौष ( १३ नवम्बर २०१९ ई० से १० जनवरी २०२० ई० तक )**

यह समय आपके लिए संघर्ष पूर्ण रहेगा। मासारम्भ में पति/पत्नि में वैमनस्य बढ़ेगा, दाम्पत्यसुख की हानि, परिवार में कलह व अशान्ति का वातावरण रहेगा, शत्रुपक्ष से तनाव बढ़ेगा, कार्यसिद्धि से बाधाएँ रहेगी। अनावश्यक वाद-विवाद व वृथा भ्रमण से मन्न खिन्न रहेगा। व्यापार संबंधी मामले कोर्ट कचहरी तक ना ले जाना ही श्रेयस्कर होगा। अनार्जित धन प्राप्ति के अवसर प्राप्त होंगे किन्तु संयम-विवेक धारण करना ही लाभकारी रहेगा। १५, १६, २४, २५ नवम्बर ३, ४, १२,१३, २१, २२, ३०, ३१ दिसम्बर एवं ६, १० जनवरी के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**माघ-फाल्गुन-चैत्र कृष्ण ( ११ जनवरी से २८ मार्च २०२० ई० तक )**

यह समय पूर्वापेक्षा आपके लिए शुभफलदायक रहेगा। मासारम्भ में कार्यक्षेत्र के विस्तार मे भाग्य साथ देगा। देश-विदेश की यात्राएँ कार्य सिद्धि में शुभफलदायक रहेगी। धर्म-कर्म में रूचि बढ़ेगी। तीर्थाटन व शोभा यात्राओं में सहभागिता का अवसर प्राप्त होगा। व्यवसाय में उत्तरोत्तर उन्नति से संतुष्टि

रहेगी। माता-पिता से सहयोग रहेगा। समुदाय में अग्रणी रहने का सौभाग्य प्राप्त होगा, मान-सम्मान में वृद्धि होगी। १७, १८, १९, २६, २८ जनवरी ५, ६, ७, १३, १४, १५, २३, २४ फरवरी एवं ३, ४, ५ मार्च के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

## मिथुन (GEMINI) क, कि, कु, घ, ङ, छ, के, को, ह ।

यह वर्ष आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। वर्षारम्भ में सप्तमेश-कर्मेश गुरु की स्थिति राशि से छठे स्थान में रहेगी फलस्वरूप पति/पत्नी में मतभेद, साँमजस्य व सौहार्द की कमी रहेगी मनमुटाव, संबंधों में शिथिलता, मानसिक तनाव व अवसाद से ग्रस्त रहेंगे। कार्यक्षेत्र, व्यापार में मनोनुकूल फलप्राप्ति में बाधाएँ आएँगी। धनागम के मार्ग अवरूद्ध होंगे, नवीन रोजगार की योजनाएँ लम्बित रहेगी। ५ नवम्बर से परिस्थितियाँ परिवर्तित होंगी। पूर्वापेक्षा समय उत्तम रहेगा। धनागम के मार्ग प्रशस्त होंगे व कार्यक्षेत्र, व्यापार में स्थिरता आएगी। सम्पूर्ण वर्ष अष्टमेश-नवमेश शनि के सप्तम स्थान में रहने के कारण मिश्रित फल प्राप्ति होगी। भाग्योदय में बाधाएँ आएगी किन्तु तीर्थ यात्राओं, शोभा यात्राओं में सहभगिता के सुअवसर प्राप्त होगें। कार्य-व्यवसाय के क्षेत्र में सफलता हेतु देश-विदेश की यात्राएँ होंगी, धनसंग्रह भी मनोनुकूल होगा। यदा-कदा कन्धों में पीड़ा, भोजननली में कष्ट, वक्षस्थल संबंधी रोग (श्वसन, क्षय रोगादि) से शरीररक्षा आवश्यक होगी। अरिष्ट परिहार हेतु गणेश अर्चना व शिवोपासना श्रेयस्कर रहेगी।

**चैत्र शुक्ल-वैशाख ( ६ अप्रैल से १८ मई २०१९ ई० तक )**

यह समय आपके लिए संघर्षपूर्ण रहेगा। भाग्येश-अष्टमेश शनि की पूर्ण दृष्टि राशि पर रहेगी, अतः उन्नति हेतु कठिन परिश्रम अपेक्षित रहेगा, भाग्य का साथ न्यून रहेगा। कार्य-व्यवसाय में सफलता हेतु समीप-दूर की यात्राएँ होगी, मनोनुकूल फलप्राप्ति में विघ्न बाधाएँ आएँगी, लाभ मार्ग अवरूद्ध होने से मन व्यथित रहेगा। आय-व्यय का संतुलन नियन्त्रित नहीं रहेगा। आयात-निर्यात के कार्य से किञ्चित संतोष प्राप्त होगा। ३, ४, ५, १३, १४, २१, २२ अप्रैल एवं १, २, १८ मई के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**ज्येष्ठ-आषाढ़ ( १९ मई से १६ जुलाई २०१९ ई० तक )**

यह समय आपके लिए मध्यम फलदायक रहेगा। मासारम्भ में स्वास्थ्य शिथिल रहेगा। नासिका-कण्ठ-कर्ण रोगों से स्वास्थ्य रक्षा अपेक्षित रहेगी, कफ-पित्त-वायु दोषों से कष्ट रहेगा। उत्तरार्ध में परिवार-कुटुम्ब व मित्रगणों से सुख रहेगा, धनप्राप्ति के मार्ग प्रशस्त होंगे, धनसंचय से संतुष्टि रहेगी, आत्मविश्वास व मनोबल में वृद्धि रहेगी। अनेक लम्बित कार्य भ्रातृपक्ष के सहयोग से पूर्ण होंगे, कार्यसिद्धि से मन प्रसन्न रहेगा। १९, २०, २८, २९ मई ६, ७, १५, १६, २४, २५, २६ जून एवं ३, ४, ५, १२, १३, २२ जुलाई के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**श्रावण-भाद्रपद ( १७ जुलाई से १४ सितम्बर २०१९ ई० तक )**

यह समय आपके लिए उत्तम फलदायक रहेगा। भूमि-भवन-वाहन संबंधी लाभ प्राप्त होंगे, भ्रातृपक्ष से सहयोग रहेगा। नवीन रोजगार की योजनाएँ कार्यान्वित होगी, लाभ मार्ग प्रशस्त रहेंगे, पराक्रम में उत्तरोत्तर वृद्धि व कार्यक्षेत्र में सफलता से मनोबल उच्च रहेगा। पूँजी निवेश के सुअवसर प्राप्त होंगे। परिवार कुटुम्ब में मांगलिक कार्यों से संतोष व आनन्द रहेगा। भूमि क्रय-विक्रय में सावधानी आवश्यक होगी। वृथा भ्रमण व अनावश्यक यात्राओं पर नियन्त्रण आवश्यक होगा। २३, ३१ जुलाई ८, ९, १८, १९, २७, २८ अगस्त एवं ४, ५, ६, १४ सितम्बर के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**आश्विन-कार्तिक ( १५ सितम्बर से १२ नवम्बर २०१९ ई० तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। पूर्वार्द्ध में राशीश बुध

के राशि से पंचम स्थान में होने से संतान पक्ष से सौख्य रहेगा। संतान की शिक्षा व कार्य-व्यवसाय में उन्नति व वृद्धि से संतोष रहेगा, कुटुम्ब परिवार में हर्षोल्लास का, वातावरण रहेगा। मनोरंजन व आमोद-प्रमोद के अवसर प्राप्त होंगे। उत्तरार्ध में स्वास्थ्य शिथिल रहेगा। उदर-विचार कफ-पित्त-वायु विकारों से स्वास्थ्य नरम रहेगा, संक्रमणादि रोगों से शरीररक्षा अपेक्षित रहेगी। १५, १६, २४, २५ सितम्बर २, ३, ११, १२, १३, २१, २२, २६, ३० अक्टूबर एवं ८, ६, १० नवम्बर के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**मार्गशीष-पौष ( १३ नवम्बर २०१९ ई० से १० जनवरी २०२० ई० तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा पूर्वार्ध में स्वास्थ्य शिथिल रहेगा। ज्वर, उदर विकार, अपच, कफ-पित्त-वायु विकारों से कष्ट रहेगा। कार्य-व्यवसाय व रोजगार संबंधी कार्य लम्बित रहेंगे, लाभ व धन मार्ग अवरूद्ध होने से मानसिक कष्ट रहेगा। उतरार्ध में स्थिति संभलेगी, साझेदारी में नवीन रोजगारों के अनुबन्ध होंगे किन्तु कार्यक्षेत्र में वृद्धि मन्द ही रहेगी। शत्रुपक्ष से कठिन प्रतियोगिता का सामना करना पड़ेगा। संघर्ष व परिश्रम से मन संतप्त रहेगा। १७, १८, २६, २७ नवम्बर एवं ५, ६, ७ १४, १५, १६, २३, २४ दिसम्बर के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**माघ-फाल्गुन-चैत्र कृष्ण ( ११ जनवरी से २४ मार्च २०२० तक )**

यह समय आपके लिए मध्यम फलदायक रहेगा। पूर्वार्ध में समीप-दूर की यात्राएँ लाभप्रद रहेगी, आयात-निर्यात संबंधी व्यवसाय फलदायक रहेगा। व्यवसायिक क्षेत्र में स्थिरता व उन्नति संतोषप्रद रहेगी। मान-सम्मान व यश की प्राप्ति होगी, रोजगार की नवीन योजनाएँ लम्बित होगी। धनागम के मार्ग प्रशस्त रहेंगे। राज्य पक्ष के सहयोग से कार्यक्षेत्र में नए-नए अनुबन्ध लाभदायक रहेंगे। ११,१२,१३,१६,२०,२१,२६,३०,३१ जनवरी ७,८,६,१५,१६,१७,२५,२६,२७ फरवरी एवं ६,७ मार्च के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

## कर्क (CANCER) हि, हू, हे, हो, डा, डि, डू, डे, डो।

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। वर्षारम्भ में भाग्येश गुरु राशि से पञ्चम स्थान में रहेगा अतः भाग्य स्थान अपने स्वामि गुरु से विशेष रुप से दृष्ट होगा, राशि पर गुरु की शुभ नवम दृष्टि रहेगी। सूर्य दशम स्थान में अपनी उच्चावस्था में रहेगा अतः कार्य व्यवसाय में उन्नति, राजकीय कार्यो मे लाभ मान-सम्मान में वृद्धि व धनागम के मार्ग प्रशस्त रहेंगे, स्वास्थ्य उत्तम रहेगा माता-पिता से सुख व पैतृक संपत्ति का लाभ होगा, भूमि-भवन-वाहन क्रय-विक्रय से उत्तम लाभ के अवसर प्राप्त होंगे। उत्तरार्ध में स्वास्थ्य किञ्चित नरम रहेगा, सन्धिवात, निमोनिया क्षयरोग, जलोदर आदि स्वास्थ्य समस्याओं से प्रतिरक्षा आवश्यक होगी। पति/पत्नी से वैचारिक मतभेद व सौहार्द में कमी रहेगी, वर्षान्त तक आर्थिक समाजिक स्थिति में निरन्तर सुधार रहेगा। अन्तिम परिणाम अनुकूल व सुखद रहेगा। अभीष्ट सिद्धि व अनिष्ट परिहार हेतु शनि का दान व हनुमान की उपासना श्रेयस्कर रहेगी।

**चैत्र शुक्ल-वैशाख ( ६ अप्रैल से १८ मई २०१९ ई० तक )**

यह समय आपके लिए उत्तम फलदायक रहेगा। मासारम्भ में कार्य व्यवसाय मे, उन्नति, नवीन रोजगार के प्रारम्भ से मन प्रसन्न रहेगा। पूर्वनियोजित कार्य फलीभूत होंगे, समाज में मान-सम्मान, राजकीय पक्ष से लाभ, इच्छापूर्ति व मनोवाञ्छित कार्य सिद्धि से आत्मविश्वास में वृद्धि होगी। संतान व पति/पत्नी के पक्ष से सहयोग मध्यम रहेगा। ६, ७, १५, १६, २३, २४, २५ अप्रैल ३, ४, १२ एवं १३ मई के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगी।

**ज्येष्ठ-आषाढ़ ( १९ मई से १६ जुलाई २०१९ ई० तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। मासारम्भ में स्वास्थ्य किञ्चित नरम रहेगा, संक्रमण, ज्वर व वात-विकार से कष्ट रहेगा।

व्ययाधिक्य व आकस्मिक यात्राओं से मन खिन्न रहेगा। मातृपक्ष से असहायोग रहेगा, पति/पत्नी एवं संतान से असहयोग रहेगा, उत्तरार्ध मे स्थिति सँभलेगी। २१, ३० मई १, ८, ६, १७, १८, २७, २८ जून एवं ६, ७, १४, १५ जुलाई के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**श्रावण-भाद्रपद ( १७ जुलाई से १४ सितम्बर ई. २०१९ ई० तक )**

यह समय आपके लिए उत्तम फलदायक रहेगा। मासारम्भ में किसी से अनावश्यक वाद-विवाद झगड़े का कारण बन सकता है अतः वाणी पर संयम आवश्यक है। मासान्त में समय उत्तम रहेगा, धनागम के अनेक मार्ग प्रशस्त होंगे, कार्य-व्यवसाय में उत्तम लाभ प्राप्ति व कुटुम्ब-परिवार में सुख-प्रसन्नता का वातावरण रहेगा। २४, २५, २६ जुलाई २, ३, १०, ११, १२, २०, २१, २२, २६, ३० अगस्त एवं ७, ८ सितम्बर के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**आश्विन-कार्तिक ( १५ सितम्बर से १२ नवम्बर २०१९ ई० तक )**

यह समय आपके लिए उत्तम फलदायक रहेगा, मासारम्भ में मातृपक्ष से सहयोग रहेगा, भूमि-भवन-वाहन प्राप्ति से मन, प्रसन्न रहेगा, छोटे भाईयों के सहयोग से नवीन कारोबार की योजनाएँ लाभप्रद रहेंगी, जीवन में भौतिक सुख संसाधनों का सौख्य रहेगा। १७, १८, २६, २७ सितम्बर ४, ५, १४, १५, २३, २४, ३१ अक्टूबर एवं १, २, १०, ११, १२ नवम्बर के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**मार्गशीष-पौष ( १३ नवम्बर २०१९ ई० से १० जनवरी २०२० ई० तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। मासारम्भ में स्वास्थ्य किञ्चित नरम रहेगा, वायुविकारो से उदर पीड़ा, शिरशूल से कष्ट रहेगा। कार्यक्षेत्र में शत्रुभय व कठिन प्रतियोगिता का सामना करना पड़ेगा मानसिक तनाव व धन की चिन्ता रहेगी। अनेक प्रयासों के पश्चात धनागम व लाभ के मार्ग प्रशस्त होंगे। मासान्त मे परिस्थितियाँ परिवर्तित होंगी। १६, २०, २१, २८, २६ नवम्बर ८, ६, १७, १८, २५, २६ दिसम्बर एवं ४, ५, जनवरी के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**माघ-फाल्गुन-चैत्र कृष्ण ( ११ जनवरी से २४ मार्च २०२० तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। मासारम्भ में कार्यक्षेत्र में उत्तमलाभ प्राप्ति होगी, नवीन रोजगारों की योजनाएँ कार्यान्वित होंगी। साझेदारों से नवीन अनुबन्ध लाभफलदायक सिद्ध होंगे। पति/पत्नी से वैचारिक मतभेद रहेगा। देश-विदेश की यात्राओं का सुअवसर प्राप्त होगा। अनावश्यक वाद-विवाद से दूरी बनाना ही श्रेयस्कर रहेगा। १३, १४, १५, १६, २०, २१ जनवरी १, २, ६, १०, ११, १५, १६, २८ फरवरी एवं १, ८, ६, १० मार्च के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

## सिंह (LEO) म, मि, मू, मे, मो, टा, टी, टू, टे ।

यह वर्ष आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। वर्षारम्भ में राशीश सूर्य, राशि से भाग्य स्थान में उच्चावस्था में रहेगा अतः भाग्योदय उत्तम रहेगा, पैतृक संपत्ति, भूमि, भवन, वाहन का उत्तम सुख प्राप्त होगा, नवीन गृह निर्माण का सुअवसर प्राप्त होगा। प्रशासन व राज्य के उच्चाधिकारियों के सहयोग से कार्यक्षेत्र व व्यापार में उत्तरोत्तर सफलता प्राप्त होगी। सरकारी अनुबन्धों से धनागम के अनेक मार्ग प्रशस्त होंगे व धनसंग्रह से मन प्रसन्न रहेगा। षष्ठेश सप्तमेश शनि के पंचम स्थान में होने से संतान पक्ष से वैचारिक मतभेद, वैमनस्य रहेगा। पिता-पुत्र में विरोध संघर्ष व वाद-विवाद से परिवार में कलह का वातावरण बनेगा। उत्तरार्ध में परिस्थियाँ परिवर्तित होंगी। भौतिक, आर्थिक व मानसिक रूप सुदृढ़ होंगे। सामाजिक व धार्मिक कृत्यों में सहभागिता बढ़ेगी यश मान-सम्मान में वृद्धि होगी। अक्टूबर व जनवरी मास मे उदर-पीड़ा, पित्तदोष, रक्तचाप, हृदयशूल, माइग्रेन, त्वचा व अस्थिरोगों से

शरीररक्षा आवश्यक होगी। अरिष्ट परिहार हेतु आदित्य स्त्रोत का पाठ, सूर्यजलार्पण श्रेयस्कर रहेगा।

**चैत्र शुक्ल-वैशाख ( ६ अप्रैल से १८ मई २०१९ ई० तक )**

यह समय आपके लिए उत्तम फलदायक रहेगा। राशीश अपनी उच्च राशि में भाग्य स्थान पर स्थित होगा अतः भाग्य प्रशस्त रहेगा। अनेक लम्बित कार्यों की सिद्धिप्राप्त होगी, मनोकामनाएँ संपूर्ण होगी। देश-विदेश की लाभप्रद यात्राओं का सुअवसर प्राप्त होगा, शारीरिक, आर्थिक व मानसिक सौख्य रहेगा। सफलता से मनोबल उच्च रहेगा, राज्याधिकारियों के संपर्क से कार्य व्यवसाय से संबंधित नवीन योजनाएँ क्रियान्वित होगी। तीर्थाटन शोभा-यात्राओ में सहभागिता रहेगी। ८, ९, १७, १८, २६, २७ अप्रैल एवं ५, ६, ७, १४, १५ मई के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**ज्येष्ठ-आषाढ़ ( १९ मई से १६ जुलाई २०१९ ई० तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। उच्चपदस्थ राज्याधिकारियों से संपर्क के सहयोग से नवीन रोजगार की योजनाएँ बनेगी। पैतृक भूमि-भवन-वाहन संबंधी झगड़ों का निपटारा हो कर लाभांश प्राप्त होगा, समुदाय में अग्रणी रहेंगे, मान-सम्मान, यश प्राप्ति से मन प्रसन्न रहेगा। धनागम के मार्ग प्रशस्त होंगे, पूँजी-निवेश के मार्ग उन्नतिदायक रहेंगे। स्वास्थ्य उत्तम रहेगा, घर परिवार में हर्षोल्लास का वातावरण रहेगा। २३, २४ मई २, ३, १०, ११, १९, २०, २१, २९, ३० जून एवं ८, ९, जुलाई के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**श्रावण-भाद्रपद ( १७ जुलाई से १४ सितम्बर २०१९ ई० तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। मासारम्भ में कार्य व्यवसाय से उत्तम लाभ व धन प्राप्ति होगी, रोजगार की नवीन योजनाएँ देश-विदेश में क्रियान्वित होगी व धनागम में वृद्धि करेगी। उत्तरार्ध में शरीर किञ्चित अस्वस्थ रहेगा, ज्वर, रक्तचाप, संक्रमण, शिरशूल नेत्रपीड़ा से कष्ट रहेगा। आय-व्यय के संतुलन को प्रभावित करेगा किन्तु बाद में वित्त व्यवस्था को संतुलित करने में सफल रहेंगे। १७,१९,२७,२८ जुलाई ४,५,१३,१४, २३,२४,३१ अगस्त एवं ९,१०,११,१२ सितम्बर के दिन आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

**आश्विन-कार्तिक ( १५ सितम्बर से १२ नवम्बर २०१९ ई० तक )**

यह समय आपके लिए उत्तम फलदायक रहेगा। कार्यक्षेत्र में विस्तार व सफलता से आर्थिक स्थिति पुष्ट होगी, पूँजी निवेश के नए-नए क्षेत्रों में धनागम के मार्ग प्रशस्त होंगे, राज्यपदस्थ अधिकारियों के संपर्क से कार्य व्यवसाय व लाभ के मार्ग उत्तरोत्तर प्रशस्त होंगे, शारीरिक मानसिक व आर्थिक सौख्य से संतुलित रहेगी, भ्रातृपक्ष के सहयोग से भविष्य की योजनाएँ क्रियान्वित होगी, घर में हर्षोल्लास का वातावरण रहेगा। २०, २८, २९ सितम्बर एवं ६, ७, ८, १६, १७, १८, २५, २६ अक्टूबर के दिन आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

**मार्गशीर्ष-पौष ( १३ नवम्बर २०१९ ई० से १० जनवरी २०२० ई० तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। अष्टमेश गुरु से युति होने के कारण भूमि-भवन-वाहन संबंधी समस्याएँ उत्पन्न होंगी। पैतृक संपत्ति के क्रय-विक्रय में धोखाधड़ी का भय रहेगा, सर्तकता आवश्यक होगी। अनावश्यक वाद-बिवाद व झगड़े से दूर रहना ही श्रेयस्कर होगा। भ्रातृपक्ष से सहयोग रहेगा, प्रतियोगियों एवं शत्रुपक्ष से मतभेद हानिप्रद हो सकते है, संयम आवश्यक होगा। मासान्त में किञ्चित राहत मिलेगी। १३, १४, २२, २३, ३० नवम्बर १०, ११, १९, २०, २७, २८, २९ दिसम्बर एवं ६, ७, ८ जनवरी के दिन आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

**माघ-फाल्गुन-चैत्र कृष्ण ( ११ जनवरी से २४ अप्रैल २०२० तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। पिता-पुत्र से मतभेद व असहयोग रहेगा, संतान पक्ष से असंतुष्टि, पति/पत्नी से वैचारिक मतभेद से मन खिन्न रहेगा। मासान्त में कार्यक्षेत्र में नवीन अनुबन्ध लाभप्रद सिद्ध होंगे, व्यवसाय मे लाभ हेतु कठिन परिश्रम व भ्रमण करना पड़ेगा, मासान्त में लाभ मार्ग शनै-शनै प्रशस्त होंगे, आत्मबल में वृद्धि होगी एवं सफलता के मार्ग प्रशस्त होंगे। पति/पत्नी से सहयोग रहेगा। १५, १६ २५, २६ जनवरी ३, ४, ११, १२, १३, २०, २१, २२ फरवरी एवं १, २, ३, १० मार्च के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

## कन्या (VIRGO) टो, पा, पी, पू, ष, ण, ठ, पे, पो ।

यह वर्ष आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। वर्षारम्भ में राशीश बुध अपनी नीच राशि मीन पर होगा अतः पति/पत्नी में वैचारिक मतभेद सामंजस्य व सौहार्द की कमी रहेगी, परिवार में अनावश्यक कलह व असंतुष्टि का वातावरण रहेगा। पैतृक संपत्ति, भूमि-भवन-वाहनादि संबंधित झगड़े, परिवार में अशान्ति का वातारवण रहेगा। कार्यक्षेत्र में उतार-चढ़ाव, रोजगार की नवीन योजनाएँ लम्बित होंगी, शत्रुपक्ष के षड्यन्त्रों का सामना करना पड़ेगा, आय-व्यय का संतुलन प्रभावित होगा, भ्रातृपक्ष से सहयोग न मिलने से वित्तीय समस्याएँ उत्पन्न होगी। ५ नवम्बर के पश्चात स्थिति शनै-शनै अनुकूल होगी। पंञ्चमेश-षष्ठेश शनि संपूर्ण वर्ष राशि से चतुर्थ स्थान मे रहेगा, फलस्वरूप संतान पक्ष से सौख्य, नौकरी या कार्यक्षेत्र में स्थानांतरण एवं ग्रह परिवर्तन का योग बनेगा। उच्च शिक्षा प्राप्ति के अवरोध दूर हो कर मनोवांछित फल प्राप्त होगा, स्वास्थ्य किञ्चित प्रभावित रहेगा। उदरपीड़ा, वृक्करोग, पित्त-वायु कफ विकारजन्य रोगों से कष्ट रहेगा, ज्वर, संक्रमणादि रोगो से शरीररक्षा आवश्यक होगी। अरिष्ट परिहार हेतु गणेशोपासना व शिवार्चना श्रेयस्कर रहेगा।

**चैत्र शुक्ल-वैशाख ( ६ अप्रैल से १८ मई २०१९ ई० तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। पूर्वार्ध में कार्यक्षेत्र व रोजगार संबंधी नवीन योजनाएँ के अनुबन्ध होंगे, जिसके कारण देश-विदेश की यात्राओं का सुयोग बनेगा। आयात-निर्यात व वैदेशिक वस्तुओं के व्यापार से उत्तम लाभप्राप्ति होगी। आय के विभिन्न साधनों से धनागम होगा। पराक्रम मे वृद्धि से मन प्रसन्न रहेगा, यदा-कदा, छोटी-मोटी हानि के भी योग बनेंगे किन्तु उनको व्यवस्थित करने मे सफल रहेंगे। धनसंचय से मनोबल उच्च रहेगा। १०, ११, १२, १६, २०, २८, २६, ३० अप्रैल एवं ८, ६, १६, १७, २५ मई के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**ज्येष्ठ-आषाढ़ ( १९ मई से १६ जुलाई २०१९ ई० तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। पूर्वार्ध में वर्षो से लम्बित कार्य योजनाएँ फलीभूत होगी, आकस्मिक देश विदेश की यात्राएँ लाभकारी रहेंगी, व्यय किञ्चित अधिक होगा किन्तु धन का सदुपयोग होने से संतुष्टि रहेगी। उत्तरार्ध में कार्यक्षेत्र के सफलता, मान-सम्मान में वृद्धि उन्नति से मन प्रसन्न रहेगा। समुदाय मे अग्रणी रहेंगे, माता-पिता से सौख्य रहेगा। २६, २७ मई ४, ५, १२, १३, १४, २२, २३ जून एवं १, २, १०, ११, १२ जुलाई के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**श्रावण-भाद्रपद ( १७ जुलाई से १४ सितम्बर २०१९ ई० तक )**

यह समय आपके लिए मध्यम फलदायक रहेगा। कार्यक्षेत्र व व्यापार में सफलता हेतु समीप दूर की यात्राएँ आवश्यक होगी। आय-व्यय का संतुलन अव्यवस्थित होने से मानसिक व्यथा व आर्थिक असुरक्षा से कष्ट रहेगा।

मनोकूल फल प्राप्ति हेतु कठिन परिश्रम अपेक्षित रहेगा, उत्तरार्ध में धनागम से किञ्चित संतोष होगा, धीरे-धीरे स्थिति अनुकूल बनेंगी व कार्य-व्यापार में वृद्धि व लाभ मार्ग प्रशस्त होंगे। उदर पीड़ा कोष्ठबद्धता व ज्वर से शरीर रक्षा अपेक्षित होगी। २०, २१, २६, ३० जुलाई ६, ७, १५, १६, १७, २५, २६ अगस्त एवं २, ३, १२, १३, २१ सितम्बर के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**आश्विन-कार्तिक ( १५ सितम्बर से १२ नवम्बर २०१९ ई० तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। कार्य व्यवसाय के क्षेत्र में उन्नति हेतु कठिन परिश्रम अपेक्षित रहेगा, मनोनूकूल फल प्राप्ति में अवरोध उत्पन्न होंगे। नवीन रोजगार की योजनाएँ पूर्वार्ध में लम्बित होगी किन्तु उत्तरार्ध मे फलीभूत हो जाएगी। धनागम के मार्ग प्रशस्त होंगे, भौतिक सुखों में वृद्धि होगी। परिवार में हर्षोल्लास का वातावरण रहेगा। स्वास्थ्य के पक्ष से ज्वर संक्रमण से शरीर रक्षा अपेक्षित रहेगी। २२, २३, ३० सितम्बर ६, १०, १६, २७, २८ अक्टूबर एवं ५, ६, ७ नवम्बर के दिन आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

**मार्गशीर्ष-पौष ( १३ नवम्बर २०१९ ई० से १० जनवरी २०२० ई० तक )**

यह समय आपके लिए उत्तम फलदायक रहेगा। भ्रातृपक्ष से सहयोग रहेगा, परिवार-कुटुम्ब में मांगलिक कार्यों से प्रसन्नता का वातावरण रहेगा। मातृपक्ष से धन-संपत्ति प्राप्ति के सुयोग बनेंगे। भूमि क्रय-विक्रय के लाभ मार्ग किञ्चित विलम्ब से प्रशस्त होंगे। उत्तरार्ध कार्यक्षेत्र में सफलता से मनोबल उच्च रहेगा, पराक्रम में उत्तरोतर वृद्धि से लाभमार्गों व धनागम में वृद्धि होगी। वृथा भ्रमण व अनावश्यक यात्राओं पर नियन्त्रण रखना आवश्यक होगा। १५, १६, २४, २५ नवम्बर ३, ४, १२,१३, २१, २२, ३०, ३१ दिसम्बर एवं ६, १० जनवरी के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**माघ-फाल्गुन-चैत्र कृष्ण ( ११ जनवरी से २४ मार्च २०२० ई० तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। पूर्वार्ध में स्वास्थ्य शिथिल रहेगा, त्रिदोषात्मक विकारों से उदर पीड़ा, अपज, कोष्ठबद्धता व संक्रमण से शरीर व मन दोनों कष्ट में रहेंगे। कार्य व्यवसाय व व्यापार संबंधी कार्य लम्बित होंगे धनागम व लाभ मार्ग अवरूद्ध होने से चिन्ता रहेगी, उत्तरार्ध में परिस्थिति परिवर्तित होगी। साझेदारी व नवीन रोजगार की योजनाएँ क्रियान्वित होगी, शत्रुपक्ष से कठिन प्रतियोगिता में सफल रहेंगे। संघर्ष व परिश्रम से कार्य सिद्धि संभव हो पाएगी। १७, १८, १६, २६, २८ जनवरी ५, ६, ७, १३, १४, १५, २३, २४ फरवरी एवं ३, ४, ५ मार्च के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

## तुला (LIBRA) रा, री, रू, रे, रो, ता, ति, तू, ते।

यह वर्ष आपके लिए सामान्य रूप से शुभ फलदायक रहेगा। वर्षारम्भ में तृतीयेश-षष्ठेश गुरु के संपूर्ण वर्ष राशि से धन स्थान में होने के फलस्वरूप, पराक्रम, साहस व आत्मबल उच्च रहेगा। कार्यक्षेत्र एवं व्यवसाय में अर्थलाभ व उन्नति के मार्ग प्रशस्त रहेंगे। वित्तीय क्षेत्रों में निवेश के अनेक सुअवसर प्राप्त होंगे। धनागम के नए-नए स्त्रोत बनेंगे। संतान पक्ष से हर्ष व संतुष्टि रहेगी। शिक्षा हेतु व्याधिक्य होगा किन्तु उपलब्धियों से मन प्रसन्न रहेगा। चतुर्थेश-पञ्चमेश शनि के तृतीय सीान में होने से भ्रातृ पक्ष से सौहार्द रहेगा, पैतृक संपत्ति के विवादों का अंत होकर अंश प्राप्त होगा। भौतिक सुख व साधनों की वृद्धि होगी। उच्च शिक्षा प्राप्ति के सुअवसर प्राप्त होंगे। स्वास्थ्य-पक्ष से किञ्चित कष्ट रहेगा। पित्त-कफ-वायुविकार, अमलाधिक्य, मधुमेह, उच्च रक्तचाप, उदर रोग, त्वचा रोगों से प्रतिरक्षा अपेक्षित होगी। अरिष्ट शान्ति हेतु शिवोपासना व माँ भगवती की आराधना श्रेयस्कर रहेगी।

**चैत्र शुक्ल-वैशाख ( ६ अप्रैल से १८ मार्च २०१९ ई० तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। मासारम्भ में राशीश शुक्र के अपनी उच्चावस्था में छठे स्थान में स्थित होने के फलस्वरूप स्वास्थ्य संबंधी समस्याएँ रहेगी। कष्ठ-नेत्र-नासिका-कर्ण संबंधी संक्रमणजन्य रोगों से ग्रस्त रहेंगे। ऋतु परिवर्तन से स्वास्थ्य रक्षा अपेक्षित रहेगी, शत्रुपक्ष से षड्यन्त्रों का सामना करना पड़ेगा, पति/पत्नि से वैचारिक मतभेद व दाम्पत्य सुख से न्यूनता रहेगी। कार्य-व्यवसाय संबंधी कठिनाईयाँ के कारण समीप-दूर की यात्राएँ बनेगी। ३, ४, ५, १३, १४, २१, २२ अप्रैल एवं १, २, १८ मई के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**ज्येष्ठ-आषाढ़ ( १९ मई से १६ जून २०१९ ई० तक )**

यह समय आपके लिए संघर्षपूर्ण रहेगा। मासारम्भ-राशीश शुक्र के राशि से अष्टम स्थान में होने से कार्य व्यवसाय के क्षेत्र में कठिन परिश्रम व कठोर प्रतियोगिता का सामना करना पड़ेगा, परिश्रम करने पर भी आंशिक सफलता मिलेगी, धनागम के मार्ग अवरूद्ध होने से आय-व्यय का संतुलन प्रभावित होगा। मासान्त में स्थिति संभलेगी, दान-धर्म में आस्था बढ़ेगी भाग्योदय होने से कार्य व्यवसाय में उत्तरोत्तर सफलता प्राप्त होगी। १६, २०, २८, २६ मई ६, ७, १५, १६, २४, २५, २६ जून एवं ३, ४, ५, १२, १३, २२ जुलाई के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**श्रावण-भाद्रपद ( १७ जुलाई से १४ सितम्बर २०१९ ई० तक )**

यह समय आपके लिए उत्तम शुभ फलदायक रहेगा, कार्यक्षेत्र में आशातीत सफलता व उत्तरोत्तर वृद्धि से मन प्रसन्न रहेगा, उच्चाधिकारियों से सम्पर्क वशात् व्यापार में लाभ के मार्ग प्रशस्त होंगे, स्वास्थ्य उत्तम रहेगा, समाज व समुदाय में अग्रणी रहेंगे। मान-सम्मान व यश प्राप्ति होगी, भूमि-भवन क्रय-विक्रय में उत्तम लाभ प्राप्ति होगी। घरपरिवार में हर्षोल्लास का वातावरण रहेगा व मनोबल उच्च रहेगा। २३, ३१ जुलाई ८, ६, १८, १६, २७,२८ अगस्त एवं ४,५,६,१४ सितम्बर के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**आश्विन-कार्तिक ( १५ सितम्बर से १२ नवम्बर २०१९ ई० तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। पूर्वार्ध में कार्यक्षेत्र में सफलता रहेगी, धनागम के मार्ग प्रशस्त होंगे देश-विदेश की यात्राएँ मनोवाञ्छित फल प्रदान करेगी, किन्तु व्ययाधिक्य से आय-व्यय का संतुलन प्रभावित होगा। व्यय पर नियन्त्रण हेतु किए गए प्रयास विफल होंगे। स्वास्थ्य शिथिल रहेगा आलस्य की अधिकता रक्तचाप मधुमेह, अम्लाधिक्य के कारण स्वास्थ्य प्रभावित रहेगा। १५, १६, २४, २५ सितम्बर २, ३, ११, १२, १३, २१, २२, २६, ३० अक्टूबर एवं ८, ६, १० नवम्बर के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**मार्गशीर्ष-पौष ( १३ नवम्बर २०१९ ई० से १० जनवरी २०२० ई० तक )**

यह समय आपके लिए पूर्वापेक्षा उत्तम फलदायक रहेगा। कार्यक्षेत्र में सफलता, व्यापार में उत्तरोत्तर वृद्धि से मन भविष्य के प्रति आश्वस्त रहेगा। भौतिक सुख संसाधनों में वृद्धि, धनागम के नवीन मार्ग प्रशस्त होंगे।, धन संचय से आत्मसंबल रहेगा। भ्रातृपक्ष के सहयोग से देश-प्रदेश की यात्राएँ लाभप्रद रहेगी। परिवार के साथ पर्यटन व मनोरंजन का सुख प्राप्त होगा। मन में सुख व संतुष्टि रहेगी। १७, १८, २६, २७ नवम्बर एवं ५, ६, ७ १४, १५, १६, २३, २४ दिसम्बर के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**माघ-फाल्गुन-चैत्र कृष्ण ( ११ जनवरी से २४ अप्रैल २०२० तक )**

यह समय आपके लिए शुभ फलदायक रहेगा। भूमि-भवन-वाहन का सौख्य प्राप्त होगा, कार्यक्षेत्र व व्यापार में लाभ व नवीन कार्यालय का निर्माण

होगा। मातृपक्ष से सहयोग, पैतृक संपति में लाभांश मिलेगा, उच्च शिक्षा प्राप्ति के सुअवसर बनेंगे। संतान पक्ष से शिक्षा के क्षेत्र में संतुष्टि रहेगी। उत्तरार्ध में आमोद-प्रमोद व मनोरंजन से परिवार कुटुम्ब मे हर्षोल्लास का वातावरण रहेगा। ११,१२,१३,१६,२०,२१,२६,३०,३१ जनवरी ७,८,६,१५,१६,१७,२५,२६,२७ फरवरी एवं ६,७ मार्च के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

## वृश्चिक (SCORPIO) तो, न, नी, नू, ने, नो, या, यी, यू ।

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। वर्षारम्भ से २३ जनवरी २०२० तक धनु राशि पर शनि की स्थिति वृश्चिक राशि पर साढ़ेसाती की अन्तिम ढ़ैय्या का प्रभाव डालेगी । शनि के प्रकोप से धनाभाव, ऋण संबंधी समस्याएँ, मानसिक तनाव, पारिवारिक अशान्ति का सामना करना पड़ेगा। धनागम के मार्ग अवरूद्ध होने से ऋणानिवृति की चिन्ता रहेगी। किन्तु धनेश-पञ्चमेश गुरु के राशि पर रहने के कारण परिस्थितियाँ नियन्त्रण में रहेंगी। पुत्र के सहयोग से संबल मिलेगा। वर्षान्त में ५ नवम्बर तक स्थिति परिवर्तित होगी। धनापव्यय के दबाव के कारण हुए आर्थिक असंतुलन को नियन्त्रित करने से सफल रहेंगे। कुटुम्ब परिवार से संबन्ध मधुर होंगे। भ्रातृ-पक्ष व बन्धु-बान्धवों से सहयोग रहेगा। कार्यक्षेत्र व व्यवसाय के सुअवसर प्राप्त होंगे। भूमि-भवन-वाहन का सुख प्राप्त होगा। भवन-निर्माण हेतु ऋण लेना पड़ सकता है, किन्तु कार्यक्षेत्र व्यापार में उत्तरोत्तर वृद्धि व सफलता से मन संतुष्ट रहेगा। अनिष्ट परिहार हेतु हनुमदुपासना व शनि अर्चना श्रेयस्कर रहेगी।

**चैत्र शुक्ल -वैशाख ( ६ अप्रैल से १८ मई २०१९ ई० तक )**

यह समय आपके लिए संघर्षपूर्ण रहेगा। शनि की अन्तिम ढ़ैय्या के प्रभाव में होने के कारण यह समय आर्थिक-मानसिक व शारीरिक कष्टों से जूझने का रहेगा। व्यवसायिक कार्यों में धनागम की स्थिति उतार-चढ़ाव के कारण अस्थिर रहेगी। एक ऋण निवृति हेतु दूसरा ऋण लेना पड़ सकता है पति/पत्नी से मतभेद व असहयोग रहेगा। अपव्यय व वृथा भ्रमण के कारण बनते कार्यों में व्यवधान से मन संतप्त रहेगा। धैर्य रखना ही श्रयेस्कर रहेगा। ६, ७, १५, १६, २३, २४, २५ अप्रैल ३, ४, १२ एवं १३ मई के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगी।

**ज्येष्ठ-आषाढ़ ( १९ मई से १६ जुलाई २०१९ ई० तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। पूर्वार्ध में कार्यक्षेत्र में उपलब्धियों हेतु कठिन परिश्रम अपेक्षित रहेगा। नवीन रोजगार सम्बन्धी योजनाएँ कार्यान्वित होगी। एकादश स्थान से राशीश की राशि पर पूर्ण दृष्टि होने से कार्य-व्यवसाय संबंधी मनोकामनाएँ पूर्ण होंगी, पितृपक्ष व भ्रातृपक्ष के सहयोग से उन्नति के सुअवसर प्राप्त होंगे। समीप-दूर की यात्राएँ सुखकारी रहेगी। यदा-कदा कार्य लम्बित होंगे, किन्तु अन्ततोगत्वा कार्यसिद्धि प्राप्त होगी। २९, ३० मई १, ८, ६, १७, १८, २७, २८ जून एवं ६, ७, १४, १५ जुलाई के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**श्रावण भाद्रपद ( १७ जुलाई से १४ सितम्बर २०१९ ई० तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। पूर्वार्द्ध में कार्यक्षेत्र में सफलता, मनोवान्छित फल प्राप्त होंगे। संतान पक्ष से सहयोग व संतुष्टि रहेगी। भौतिक साधनों का सुख, माता-पिता से सहयोग रहेगा। पूंजी निवेश के अनेक विकल्प से सहयोग रहेगा व अच्छा लाभांश प्राप्त होगा। परिवार के साथ पर्यटन व मनोरंजन के अनेक अवसर प्राप्त होंगे। २४, २५, २६ जुलाई २, ३, १०, ११, १२, २०, २१, २२, २६, ३० अगस्त एवं ७, ८ सितम्बर के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

### आश्विन-कार्तिक ( १५ सितम्बर से १२ नवम्बर २०१९ ई० तक )

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। पूर्वार्ध में कार्यक्षेत्र में उत्तरोत्तर सफलता की प्राप्ति होगी। नवीन योजनाएँ कार्यान्वित होगी, व्यस्तता बढ़ेगी, समुदाय में अग्रणी रहेंगे, शत्रुपक्ष भयभीत रहेगा, भविष्य के प्रति आवश्वस्त रहेंगे। उत्तरार्ध मे व्ययाधिक्य रहेगा, समीप दूर की यात्राओं का अवसर मिलेगा। स्थिति पूर्वापेक्षा किञ्चित संभलेगी। १७,१८,२६, २७ सितम्बर ४, ५, १४, १५, २३, २४, ३१ अक्टूबर एवं १, २, १०, ११, १२ नवम्बर के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

### मार्गशीष-पौष ( १३ नवम्बर २०१९ ई० से १० जनवरी २०२० ई० तक )

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। पूर्वार्ध में व्ययाधिक्य से चिन्ता रहेगी, कठिन परिश्रम व योजना से आय-व्यय का संतुलन व्यवस्थित हो पाएगा, अनायास यात्राएँ किञ्चित विलम्ब से फलदायक होंगी। पारिवारिक व दाम्पत्य सुख में न्यूनता रहेगी। भ्रातृपक्ष से सहयोग से धनागम के मार्ग प्रशस्त होंगे। आत्मविश्वास में वृद्धि व उर्जावान रहेंगे। उत्तरार्ध मे समय किञ्चित अनुकूल रहेगा। १६, २०, २१, २८, २६ नवम्बर ८, ६, १७, १८, २५, २६ दिसम्बर एवं ४, ५, जनवरी के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

### माघ-फाल्गुन-चैत्र कृष्ण ( ११ जनवरी २४ मार्च २०२० ई० तक )

यह समय आपके लिए पूर्वापेक्षा किञ्चित अनुकूल रहेगा। कार्यक्षेत्र, व्यवसाय में उत्तरोत्तर वृद्धि, समीप-दूर क लाभप्रद यात्राओं से मन प्रसन्न रहेगा परिवार में सुख व शान्ति रहेगी। नवीन गृह-निर्माण की योजनाएँ कार्यान्वित होंगी। भौतिक सुखों में वृद्धि व मान-सम्मान यश प्राप्ति मिलेगी, मित्रगणों का सहयोग कार्य-सिद्धि में सहायक रहेगा। १३, १४, १५, १६, २०, २१ जनवरी १, २, ६, १०, ११, १५, १६, २८ फरवरी एवं १, ८, ६, १० मार्च के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

## धनु (SAGITTARIUS) ये, यो, भा, भी, भू, ध, फ, ढ़, भे।

यह वर्ष आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा इस वर्ष राशीश गुरु वृश्चिक राशि में २३ अप्रैल, २०१६ से १० सितम्बर तक रहेंगे। ५ नवम्बर, २०१६ को धनु राशि में प्रवेश करेंगे अतः वर्षारम्भ में राशि से द्वादश स्थान में होने के कारण दूर-समीप की यात्राओं का अवसर प्राप्त होगा, भूमि-भवन निर्माण के कारण व्ययाधिक्य रहेगा, वृथा भ्रमण व संघर्ष से मन खिन्न रहेगा। मित्रगण, बन्धु-बान्धवों से वैचारिक मतभेद मानसिक कष्टदायक रहेंगें। वर्ष के उत्तरार्ध में राशिश गुरु स्वराशि धनु पर संचार करेंगे, कार्य क्षेत्र में व्यस्तता बढ़ेगी, लम्बित कार्य पूर्णता को प्राप्त होंगे। विघ्न बाधाओं के रहते हुए भी धनागम व आय प्राप्ति के स्त्रोत बने रहेंगे। धर्म व शिक्षा के क्षेत्र से जुड़ने के सुअवसर प्राप्त होंगे, शोभा यात्राओं, तीर्थाटनों, दान पुण्य के कार्यों में अभिरुचि बढ़ेगी, देश-विदेश की लाभप्रद यात्राएँ, धनागम के स्त्रोतों में वृद्धि करेगीं। कष्टनिवारण हेतु बृहस्पति का दान, विष्णुस्त्रोत का पाठ करना श्रेयस्कर रहेगा।

### चैत्र शुक्ल-वैशाख ( ६ अप्रैल से १९ मई २०१९ ई० तक )

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। मासारम्भ में भूमि-वाहन-भवन संबंधी समस्याएँ उत्पन्न होंगी, आकस्मिक व्यय, मानसिक कष्ट का कारण बनेंगें। कार्य व्यवसाय मन्द गति से चलेगा, भूमि भवन विक्रय के बार-बार अवसर बनेंगे। लेकिन मनोवाञ्छित मूल्य प्राप्त नहीं हो पाएगा अतः कार्य लम्बित होंगे। उदर-विकार, कफ वृद्धि पीलिया, टायफायड आदि रोगों से शरीर रक्षा अपेक्षित होगी। ८, ६, १७, १८, २६, २७ अप्रैल एवं ५, ६, ७, १४, १५ मई के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**ज्येष्ठ-आषाढ़ ( १९ मई से १६ जुलाई २०१९ ई० तक )**

यह समय आपके लिए संघर्षपूर्ण रहेगा। मासारम्भ में परिवार, कुटुम्ब से गृह क्लेश से मन संतप्त रहेगा। पति/पत्नी से वैमनस्य, दाम्पत्य सुख का ह्रास होगा। कार्य व्यवसाय में कठिन प्रतियोगिता का सामना करना पड़ेगा, उन्नति के लिए प्राप्त होगी। स्वास्थ्य पक्ष से भी अनुकूल नहीं रहेगा, उदर विकार, संक्रमण, ज्वर से कष्ट रहेगा। २३, २४ मई २, ३, १०, ११, १६, २०, २१, २६, ३० जून एवं ८, ९, जुलाई के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**श्रावण-भाद्रपद ( १७ जुलाई से १४ सितम्बर २०१९ ई० तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। मासारम्भ में समय संघर्षपूर्ण रहेगा, कार्यक्षेत्र व व्यवसाय में कड़ी प्रतियोगिता का सामना करना पड़ सकता है, कठोर परिश्रम अपेक्षित रहेगा। पति/पत्नी से संबंध कटु रहेंगे। समीप-दूर की यात्राएँ व्यय कारक रहेंगी। मासान्त में शत्रुपक्ष से वाद-विवाद व झगड़े की संभावना रहेगी अतः वाणी पर संयम रखना आवश्यक होगा १७, १६, २७, २८ जुलाई ४, ५, १३, १४, २३, २४, ३१ अगस्त एवं ९, १०, ११, १२ सितम्बर के दिन आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

**आश्विन-कार्तिक ( १५ सितम्बर से १२ नवम्बर २०१९ ई० तक )**

यह समय आपके लिए मध्यम फलदायक रहेगा, भाग्य किञ्चित मन्दफलदायक रहेगा, आयात-निर्यात संबंधी कार्य व्यवसाय से किञ्चित लाभ मार्ग प्रशस्त होंगे। पति/पत्नी से संबन्ध सुधरेंगे, लम्बित कार्यों की सिद्धि आनन्ददायक रहेगी। कार्यक्षेत्र व व्यवसाय में किए गए प्रयासो से उत्तरोत्तर सफलता मिलेगी। आय-व्यय की व्यवस्था में संतुलन की कमी से वित्तीय क्षेत्र में असफलता का सामना करना पड़ सकता है। २०,२८,२६ सितम्बर एवं ६, ७,८,१६,१७,१८,२५,२६ अक्टूबर के दिन आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

**मार्गशीष-पौष ( १३ नवम्बर २०१९ ई० से १० जनवरी २०२० ई० तक )**

यह समय आपके लिए पूर्वापेक्षा उत्तम फलदायक रहेगा। लम्बे समय से चली आ रही स्वास्थ्य समस्याओं से छुटकारा मिलेगा। वृथा भ्रमण व व्यय पर भी नियन्त्रण लगेगा। शत्रु परास्त होंगे, कार्य सिद्धि से मन प्रसन्न होगा, यश, मान-सम्मान व समुदाय में अग्रणी रहेंगे, बन्धु-वान्धवो का सहयोग रहेगा, शारीरिक, मानसिक, भौतिक रूप से सुदृढ़ होंगे, मन में शान्ति रहेगी। १३, १४, २२, २३, ३० नवम्बर १०, ११, १६, २०, २७, २८, २६ दिसम्बर एवं ६, ७, ८ जनवरी के दिन आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

**माघ-फाल्गुन-चैत्र कृष्ण ( ११ जनवरी से २४ मार्च २०२० ई० तक )**

यह समय आपके लिए उत्तम फलदायक रहेगा, बन्धु मित्रों के सहयोग से कार्य व्यवसाय मे कोई बड़ा सौदा या अनुबन्ध होने से व्यापार में उन्नति व धनागम के मार्ग प्रशस्त होंगे। नवीन भवन वाहन का सुख प्राप्त होगा। रोजगार परक नवीन योजनाएँ फलीभूत होंगी। संतान पक्ष से संतोष रहेगा। १५, १६ २५, २६ जनवरी ३, ४, ११, १२, १३, २०, २१, २२ फरवरी एवं १, २, ३, १० मार्च के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

## मकर (CAPRICORN) भो, ज, जी, खि, खू, खे, खो, गा, गी।

यह वर्ष आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। वर्षारम्भ से २३ जनवरी, २०२० तक शनि धनु राशि में रहेगा, तदुपरान्त मकर राशि में प्रवेश करेगा अतः वर्षारम्भ में राशि से द्वादश स्थान में रहने के कारण समय किञ्चित कष्टकारक व संघर्ष पूर्ण रहेगा, धनेश-लग्नेश, दन्तरोग, उदर-विकार सन्धिवातादि रोगों से सामना होगा अनावश्यक व्यय मन को संतप्त करेगा पारिवारिक क्लेश, वृथा भ्रमण, वैचारिक मतभेद से कुटुम्ब में संदेह का वातावरण रहेगा। धनागम में विघ्नता, आय-व्यय का संतुलन अव्यवस्थित

रहेगा किन्तु वर्ष के उत्तरार्ध में राशीश अपनी राशि मकर में प्रवेश करगा अतः स्थिति में परिवर्तन होगा, आय-व्यय की व्यवस्था संतुलित होगी, अपव्यय पर अंकुश लगेगा, लाभकारी यात्राएँ धनागम में सहायक होंगी। स्वास्थ्य भी उत्तम रहेगा, सूर्य से युति के कारण पिता-पुत्र में मनमुटाव रहेगा। कष्टनिवारण हेतु आदित्य स्त्रोत का पाठव शनि का तुलादान श्रेयस्कर रहेगा।

**चैत्र शुक्ल-वैशाख ( ६ अप्रैल से १८ मई २०१९ ई० तक )**

यह समय आपके लिए संघर्षपूर्ण रहेगा। मासारम्भ में राशीश शनि के राशि से द्वादश स्थान में रहने के कारण शारीरिक कष्ट रहेगा। उपचार पर व्यायाधिक्य से मन खिन्न रहेगा। बनते कार्यों में व्यवधान व कार्य व्यवसाय की मन्द गति चिन्ता, तनाव का कारण बनेगी। ऋण लेने से किञ्चित वित्त व्यवस्था संतुलित होगी। मासान्त में पराक्रम में वृद्धि व समीप दूर की यात्राओं से लाभांश में वृद्धि होगी। १०, ११, १२, १६, २०, २८, २६, ३० अप्रैल एवं ८, ६, १६, १७, २५ मई के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**ज्येष्ठ-आषाढ़ ( १९ मई से १६ जुलाई २०१९ ई० तक )**

यह समय आपके लिए संघर्षपूर्ण रहेगा वक्री राशीश शनि की राशि से द्वादश स्थान में स्थित होने से पारिवारिक संमस्याएँ मानसिक चिन्ताएँ, शरीरिक कष्ट से मन खिन्न रहेगा, वायु विकार, सन्धिवात गठिया आदि रोगों से स्वास्थ्य रक्षा अपेक्षित रहेगी। वृथा भ्रमण, अनावश्यक व्यय से आय-व्यय का संतुलन प्रभावित होगा। पिता-पुत्र में मतभेद, बन्धुवान्धवों से असहयोग रहेगा। २६, २७ मई ४, ५, १२, १३, १४, २२, २३ जून एवं १, २, १०, ११, १२ जुलाई के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**श्रावण-भाद्रपद ( १७ जुलाई से १४ सितम्बर २०१९ ई० तक )**

यह समय आपके लिए संघर्षपूर्ण रहेगा। उदर-विकार, संक्रमण, ज्वर, दमादि रोगो से कष्ट रहेगा, पारिवारिक समस्याएँ बढ़ेगी पति/पत्नी में असहयोग व सामञ्जस्य की कमी से घर का वातावरण कलहपूर्ण रहेगा संतान पक्ष की चिन्ता, पिता से अनबन रहेगी। आय-व्यय का संतुलन अव्यवस्थित रहेगा। कार्यक्षेत्र व्यापार के क्षेत्र में निणर्य लेने में कठिनाई आएगी। २०, २१, २६, ३० जुलाई ६, ७, १५, १६, १७, २५, २६ अगस्त एवं २, ३, १२, १३, २१ सितम्बर के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**आश्विन-कार्तिक ( १५ सितम्बर से १२ नवम्बर २०१९ ई० तक )**

यह समय लिए मध्यम फलदायक रहेगा मासारम्भ में भाग्य साथ नहीं दे पाएगा। कारोबार की चिन्ता और आकस्मिक हानि का भय रहेगा, नवीन रोजगार में पूँजी, निवेश से दूर रहना ही श्रेयस्कर रहेगा। धर्म कर्म, शोभा यात्राओं, कृत्यों से विमुखता रहेगी, स्वास्थ्य भी शिथिल रहेगा। वायु-विकार, नेत्र पीड़ा, उदर विकार , सन्धिवात, अमलाधिक्य से स्वास्थ्य रक्षा अपेक्षित रहेगा। २२, २३, ३० सितम्बर ६, १०, १६, २७, २८ अक्टूबर एवं ५, ६, ७ नवम्बर के दिन आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

**मार्गशीष-पौष ( १३ नवम्बर २०१९ ई० से १० जनवरी २०२० ई० तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। मासारम्भ में वायुविकार, संधिवात, विषमज्वर, दन्तरोगों से स्वास्थ्य प्रभावित रहेगा। कार्यक्षेत्र व्यवसाय में वित्तीय समस्याएँ, ऋण निवृति की चिन्ता, पूँजी निवेश का शय रहेगा, आय-व्यय का संतुलन अव्यवस्थित रहेगा। धनागम के मार्ग अवरूद्ध रहने से व्यापार की गति प्रभावित होगी, मासान्त में किञ्चित संतोष रहेगा। १५, १६, २४, २५ नवम्बर ३, ४, १२,१३, २१, २२, ३०, ३१ दिसम्बर एवं ६, १० जनवरी के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**माघ-फाल्गुन-चैत्र कृष्ण ( ११ जनवरी से २४ मार्च २०२० ई० तक )**

यह समय आपके लिए पूर्वापेक्षा उत्तम रहेगा। २३ जनवरी को राशीश शनि अपनी राशि प्रवेश करेगा अतः स्वास्थ्य उत्तम रहेगा, कार्य व्यवसाय में वृद्धि व स्थिरता आएगी, ऋणावितृति से आत्मसंतोष प्राप्त होगा, तनाव से मुक्ति मिलेगी, समुदाय में यश मान-सम्मान में वृद्धि होगी आत्मविश्वास में वृद्धि, घर परिवार मे सौख्य व संतोष का वातावरण रहेगा। १७, १८, १९, २६, २८ जनवरी ५, ६, ७, १३, १४, १५, २३, २४ फरवरी एवं ३, ४, ५ मार्च के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

## कुम्भ (AQUARIUS) गू, गे, गो, स, सि, सू, से, सो, द।

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। वर्षारम्भ में राशीश शनि से एकादश स्थान में रहेगा व जनवरी मास तक राशि पर विशेष तृतीय दृष्टि रहेगी अतः स्वास्थ्य उत्तम रहेगा, वर्षो से लम्बित व्यवसाय योजनाएँ फलीभूत होंगी, उन्नति के अनेक मार्ग प्रशस्त होंगे, समदाय में अग्रणी रहेंगे, मान-सम्मा व यश में वृद्धि होगी। भौतिक सुख-सुविधाएँ प्राप्त होगी परिवार कुटुम्ब में सुख-शान्ति का वातावरण रहेगा, २३ जनवरी, २०२० को राशीश शनि अपनी दूसरी राशि मकर में प्रविष्ट होगा व सूर्य से युति करेगा। फलस्वरूप पति/पत्नी से असहयोग, वैचारिक मतभेद रहेगा। आय-व्यय का संतुलन प्रभावित रहेगा। दाम्पत्य-सुख में हानि, वृथा भ्रमण से मन खिन्न रहेगा। वर्षान्त में समीप-दूर की यात्राएँ लाभप्रभ रहेगीं। आर्थिक संतुलन नियन्त्रण में रहेगा। कष्ट निवारण हेतु शनि का दान श्रेयस्कर रहेगा।

**चैत्र शुक्ल-वैशाख ( ०६ अप्रैल से १८ मई २०१९ ई० तक )**

यह सयम आपके लिए उत्तम फलदायक रहेगा। लम्बित कार्यों की सिद्धि, कार्यक्षेत्र में मनोनूकुल लाभ व व्यापार में उन्नति रहेगी, राशि पर राशीश शनि की विशेष तृतीय दृष्टि आत्मसम्मान में वृद्धि व यशकारक रहेगी, धार्मिक कृत्यों व अध्यात्म में रूचि बढ़ेगी। विदेश यात्राओं व प्रवास के सुअवसर प्राप्त होंगें, व्यय की अधिकता रहेगी किन्तु धन का सदुपयोग होने से संतुष्टि रहेगी। संतान पक्ष से सहयोग किञ्चित कम रहेगा। ३, ४, ५, १३, १४, २१, २२ अप्रैल एवं १, २, १८ मई के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**ज्येष्ठ-आषाढ़ ( १९ मई से १६ जुलाई २०१९ ई० तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। मासारम्भ में भ्रातृपक्ष से सहयोग रहेगा, कार्य व्यवसाय के क्षेत्र में आलस्य के कारण लाभ मार्ग किञ्चित संकुचित रहेंगे तथापि आय-व्यय का संतुलन व्यवस्थित रहेगा। मातृपक्ष से जमीन जायदाद संबंधी समस्याएँ उत्पन्न होंगी, किन्तु पुत्रपक्ष से सहयोग होने से समाधान भी निकल जाएगा, वृथा भ्रमण व वाद-विवाद से दूरी बनाना ही श्रेयस्कर रहेगा। १९, २०, २८, २९ मई ६, ७, १५, १६, २४, २५, २६ जून एवं ३, ४, ५, १२, १३, २२ जुलाई के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**श्रावण-भाद्रपद ( १७ जुलाई से १४ सितम्बर २०१९ ई० तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। सेवारत लोगों के लिए यह समय प्रोन्नति एवं स्थानान्तरण का रहेगा, धनागम में वृद्धि किन्तु दाम्पत्य सुख की हानि रहेगी, कार्यक्षेत्र व व्यापार में नवीन रोजगार की योजनाएँ क्रियान्वित होंगी, नए अनुबन्ध लाभमार्गो की वृद्धि में सहायक होंगे। मासान्त में राजकीय पक्ष से किञ्चित कठिनाईयाँ, तनाव का कारण बनेगी संयम व सर्तकता अपेक्षित रहेगी। २३, ३१ जुलाई ८, ९, १८, १९, २७, २८ अगस्त एवं ४, ५, ६, १४ सितम्बर के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**आश्विन-कार्तिक ( १५ सितम्बर से १२ नवम्बर २०१९ ई० तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। मासारम्भ में वृथा भ्रमण, अपव्यय से मन खिन्न रहेगा। पितृपक्ष से सहयोग व मार्गदर्शन से स्थिति सँभलेगी, आयात-निर्यात के क्षेत्र में पूँजी निवेश लाभकारी रहेगा, विदेश यात्रा के सुअवसर प्राप्त होंगे। धर्म-कर्म में आस्था रहेगी। आध्यात्म में रूचि होने से मन में संतोष व सौख्य रहेगा। १५, १६, २४, २५ सितम्बर २, ३, ११, १२, १३, २१, २२, २६, ३० अक्टूबर एवं ८, ६, १० नवम्बर के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**मार्गशीष-पौष ( १३ नवम्बर २०१९ ई० से १० जनवरी २०२० ई० तक )**

यह समय आपके लिए शुभफलदायक रहेगा। मासारम्भ में कार्यक्षेत्र-व्यवसाय में उत्तरोत्तर वृद्धि से मनोबल उच्च रहेगा, लाभ के विभिन्न मार्गों से धनागम मन को प्रसन्न करेगा। समुदाय में मान-सम्मान यश रहेगा। परोपकार में सहभागिता रहेगा। राजकीय कर्यों में उच्च पदस्थ अधिकारियों से संपर्कवशात् लाभ प्राप्ति के अनेक अनुबन्ध होंगे। शारीरिक-मानसिक व भौतिक सुख रहेगा। १७, १८, २६, २७ नवम्बर एवं ५, ६, ७ १४, १५, १६, २३, २४ दिसम्बर के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**माघ-फाल्गुन-चैत्र कृष्ण ( ११ जनवरी से २४ मार्च २०२० ई० तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। मासारम्भ में कार्य-क्षेत्र में अवरोध व मन्द गति से मन खिन्न रहेगा, लाभ मार्ग किञ्चित संकुचित रहेगें किन्तु उत्तरार्ध में परिस्थितियाँ परिवर्तित होंगी, कडी प्रतियोगिता होते हुए भी लाभ मार्ग प्रशस्त रहेंगे। वायु-विकार सन्धिवात, हृदयशूल से स्वास्थ्य रक्षा अपेक्षित रहेगी, परिवार कुटुम्ब से सहयोग रहेगा। ११, १२, १३, १६, २०, २१, २६, ३०, ३१ जनवरी ७, ८, ६, १५, १६, १७, २५, २६, २७ फरवरी एवं ६, ७ मार्च के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

## मीन (PISCES) दी, दु, थ, झ, ञ, दे, दो, चा, ची ।

यह वर्ष आपके लिए उत्तम फलदायक रहेगा। वर्षारम्भ में राशीश गुरु वृश्चिक राशि में २३ अप्रैल से १० सितम्बर तक वक्री रहेगें। ५ नवम्बर, २०१६ को अपनी दूसरी राशि धनु में प्रवेश करेंगे। राशि से नवम स्थान में राशीश गुरु के होने से धर्म में आस्था रहेंगी, शिक्षा व दान-धर्म में रूचि बढ़ेगी, छात्र वर्ग के लिए यह समय देश-विदेश में शिक्षा संबंधी यात्राओं का रहेगा, उच्च संस्थानों में प्रवेश व रोजगार के सुअवसर प्राप्त होंगे। नवम्बर से राशीश गुरु राशि से दशम स्थान पर स्वग्रही रहेंगे। यह समय बुद्धि, पराक्रम, उधम से कार्यक्षेत्र व व्यापार में उन्नति कारक रहेगा, मित्रों सगे संबंधियों के सहयोग से व्यवसाय में उत्तरोत्तर वृद्धि होगी। धनागम के विभिन्न स्त्रोत सक्रिय होंगे प्रतिष्ठा से मन में सुख-शान्ति रहेगी। भूमि भवन, वाहन का सुख प्राप्त होगा। विष्णु स्त्रोत का पाठ श्रेयस्कर रहेगा।

**चैत्र शुक्ल-वैशाख ( ०६ अप्रैल से १८ मई २०१९ ई० तक )**

यह समय आपके लिए उत्त्म फलदायक रहेगा। कार्य-व्यवसाय में उन्नति के मार्ग प्रशस्त होंगे। रोजगार की नवीन योजनाएँ क्रियान्वित होंगी बड़े भाई से सहयोग रहेगा, आयात-निर्यात के क्षेत्र में पूँजी निवेश के सुअवसर प्राप्त होंगे, लाभ मार्गों में वृद्धि, भौतिक साधनों का सौख्य रहेगा, आकस्मिक धन लाभ से पराक्रम वृद्धि व मनोबल उच्च रहेगा। परिवार-कुटुम्ब में सौहार्द पति/पत्नी का सहयोग रहेगा। ६, ७, १५, १६, २३, २४, २५ अप्रैल ३, ४, १२ एवं १३ मई के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगी।

**ज्येष्ठ-आषाढ़ ( १९ मई से १६ जुलाई २०१९ ई० तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। पूर्वार्ध में वर्षो से लम्बित मनोकामना पूर्ण होगी, कार्य सिद्धि से मन प्रसन्न रहेगा। दूर पास की

यात्राओं से व्यस्तता बढ़ेगी। व्यय किञ्चित अधिक होगा किन्तु धन का सदुपयोग होने से धैर्य व संतोष रहेगा। पुत्र की उच्च शिक्षा व उन्नति के अवसरों से मनोबल उच्च रहेगा। परिवार के बुजुर्ग सदस्यों का आशीर्वाद प्राप्त होगा। २१, ३० मई १, ८, ९, १७, १८, २७, २८ जून एवं ६, ७, १४, १५ जुलाई के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**श्रावण-भाद्रपद ( १७ जुलाई से १४ सितम्बर २०१९ ई० तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। भूमि-भवन-वाहन संबंधी कार्यों में रूचि रहेगी किन्तु कार्य सिद्धि हेतु कठिन परिश्रम व अड़चनों का सामना करना पड़ेगा। बार-बार व्यवधानों से लाभ मार्ग अवरूध होंगे। प्रगति की गति मन्द रहेगी। मासान्त में कार्य-क्षेत्र, व्यवसाय में व्यस्तता बढ़ेगी, साथ ही लाभ अनुकूल परिणाम मिलेंगें। समाज में मान सम्मान में वृद्धि होगी, समुदाय में अग्रणी रहने का अवसर प्राप्त होगा। २४, २५, २६ जुलाई २, ३, १०, ११, १२, २०, २१, २२, २६, ३० अगस्त एवं ७, ८ सितम्बर के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**आश्विन-कार्तिक ( १५ सितम्बर से १२ नवम्बर २०१९ ई० तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। मासारम्भ में कार्यक्षेत्र व व्यापार में यदा-कदा समस्या उत्पन्न होंगी, किन्तु सूझ-बूझ व धैर्य से समाधान भी हो जाएगी। दूर-पास की आकस्मिक यात्राएँ व्ययकारी होगी किन्तु मासान्त में आर्थिक स्थिति में निरन्तर सुधार होगा, सुखद व अनुकूल परिणामों से मन में संतोष व संतुष्टि रहेगी, पिता-पुत्र से किञ्चित मन मुटाव रहेगा। १७, १८, २६, २७ सितम्बर ४, ५, १४, १५, २३, २४, ३१ अक्टूबर एवं १, २, १०, ११, १२ नवम्बर के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**मार्गशीष-पौष ( १३ नवम्बर २०१९ ई० से १० जनवरी २०२० ई० तक )**

यह समय आपके लिए संतोषजनक रहेगा। कार्य व्यवसाय में स्थिरता आने से मन प्रसन्न रहेगा, व्यवसायिक क्षेत्रों से धनागम में वृद्धि रहेगी, धनसंचय व लाभ मार्गो में वृद्धि से मनोबल उच्च रहेगा। पुत्र की उच्च शिक्षा व रोजगार में सफलता रहेगी, कार्यक्षेत्र में उन्नति की नवीन योजनाएँ फलभूत होंगी व आशातीत सफलता प्राप्त होगी। समाज, बन्धु वान्धवो में यश, मान-सम्मान प्राप्त होगा। १६, २०, २१, २८, २६ नवम्बर ८, ६, १७, १८, २५, २६ दिसम्बर एवं ४, ५, जनवरी के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**माघ-फाल्गुन-चैत्र कृष्ण ( ११ जनवरी से २४ मार्च २०२० ई० तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। मासारम्भ में व्ययाधिक्य रहेगा। आय-व्यय का संतुलन प्रभावित होगा, आकस्मिक खर्च मन को व्यथित करेंगे, पति/पत्नी से मनमुटाव रहेगा। मासान्त में स्थिति सँभलेगी, कार्यक्षेत्र में उन्नति हेतु कठिन परिश्रम अपेक्षित रहेगा, कड़ी प्रतियोगिता के पश्चात भी कार्यक्षेत्र से उत्तम धनलाभ व संचय होगा, परिवार में सौख्य रहेगा। १३, १४, १५, १६, २०, २१ जनवरी १, २, ६, १०, ११, १५, १६, २८ फरवरी एवं १, ८, ६, १० मार्च के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

प्रो० नीलम ठगेला
ज्योतिष-विभाग

# विक्रम सम्वत् २०७६, ईश्वीय सन् २०१९-२० व्रत, पर्व एवं उत्सव

## चैत्र शुक्ल पक्ष ( दि. ०६ अप्रैल से १९ अप्रैल २०१९ ई. )

| तिथि | दिनाङ्क | वार | व्रत, पर्व एवं उत्सव |
|---|---|---|---|
| प्रतिपदा | **६ अप्रैल** | शनि | वासन्तिक नवरात्र प्रा., घटस्थापन, गुड़ी पड़वा, युगादि, भारतीय नववर्षारम्भ, रामायण नवाह्न प्रारम्भ, कल्पादि, गौतम जयंती, चन्द्रदर्शन |
| द्वितीया | **७ अप्रैल** | रवि | सिन्धारा, झूलेलाल जयंती |
| तृतीया | **८ अप्रैल** | सोम | मत्स्य जयंती अपराह्न काल, गणगौरी तृतीया, मन्वादि |
| चतुर्थी | **९ अप्रैल** | मंगल | विनायक चतुर्थी |
| पंचमी | **१० अप्रैल** | बुध | रोहिणी व्रत |
| षष्ठी | **११ अप्रैल** | गुरु | यमुना छठ, स्कन्द षष्ठी, सूर्य षष्ठी |
| सप्तमी | **१२ अप्रैल** | शुक्र | महानिशा पूजा |
| अष्टमी/ नवमी | **१३ अप्रैल** | शनि | दुर्गाष्टमी, मेला मनसा देवी, मेला बाहू फोर्ट जम्मू, रामनवमी व्रत स्मा., श्री रामजयन्ती मध्याह्नकाल, श्री ताराजयन्ती, औली जैन प्रारम्भ |
| नवमी/दशमी | **१४ अप्रैल** | रवि | नवरात्र पारणा, रामायण नवाह्न समा. नवरात्र समा., रामनवमी व्रत वैष्णव, मेष संक्रान्ति १४:०६, वैसाखी, अम्बेडकर जयन्ती, सं. पुण्यकाल १०:०६ से १८:१० तक |
| दशमी/एकादशी | **१५ अप्रैल** | सोम | कामदा एकादशी व्रत (स्मा.), हिमाचल दिवस |
| द्वादशी | **१६ अप्रैल** | मंगल | कामदा एकादशी व्रत (वै.) |

## चैत्र शुक्ल पक्ष ( दि. ०६ अप्रैल से १९ अप्रैल २०१९ ई. )

| तिथि | दिनाङ्क | वार | व्रत, पर्व एवं उत्सव |
|---|---|---|---|
| त्रयोदशी | **१७ अप्रैल** | बुध | महावीर जयन्ती (जैन), प्रदोष व्रत, अनङ्गत्रयोदशी |
| चर्तुदशी | **१८ अप्रैल** | गुरु | पूर्णिमाव्रत |
| पूर्णिमा | **१९ अप्रैल** | शुक्र | गुड फ्राईडे, हनुमज्जयंती (दाक्षिणात्य), औली जैन समाप्त, सत्यव्रत, मन्वादि, सिद्धाचल यात्रा, वैशाख स्नान प्रा. |

## वैशाख, कृष्ण पक्ष ( दि. २० अप्रैल से ०४ मई २०१९ ई. )

| तिथि | दिनाङ्क | वार | व्रत, पर्व एवं उत्सव |
|---|---|---|---|
| द्वितीया | **२१ अप्रैल** | रवि | ईस्टर सण्डे |
| तृतीया/चतुर्थी | **२२ अप्रैल** | सोम | चतुर्थी व्रत, **चन्द्रोदय २१:५४** |
| षष्ठी | **२५ अप्रैल** | गुरु | कोकिला षष्ठी |
| सप्तमी/अष्टमी | **२६ अप्रैल** | शुक्र | शर्करासप्तमी, कालाष्टमी |
| अष्टमी | **२७ अप्रैल** | शनि | शीतलाष्टमी |
| एकादशी | **३० अप्रैल** | मंगल | वरुथिनी एकादशी व्रत (स.), वल्लभाचार्य जयंती |
| द्वादशी | **०१ मई** | बुध | श्रमिक दिवस |
| त्रायोदशी | **०२ मई** | गुरु | प्रदोष व्रत |
| चतुर्दशी | **०३ मई** | शुक्र | मासशिवरात्रि |
| अमावस्या | **०४ मई** | शनि | शनैश्चरी अमावस्या |

# विक्रम सम्वत् २०७६, ईश्वीय सन् २०१९-२० व्रत, पर्व एवं उत्सव

## वैशाख शुक्ल पक्ष ( दि. ०५ मई से १८ मई २०१९ ई. )

| तिथि | दिनाङ्क | वार | व्रत, पर्व एवं उत्सव |
|---|---|---|---|
| द्वितीया | **६ मई** | सोम | चन्द्रदर्शन |
| तृतीया | **७ मई** | मंगल | अक्षय तृतीया, परशुराम जयंती प्रदोषकाल, शिवाजी जयन्ती,मातंगी जयन्ती, त्रेता युगादि, बद्री केदार यात्रा, रोहिणी व्रत, रवीन्द्रनाथ टैगोर जयन्ती |
| चतुर्थी | **८ मई** | बुध | विनायक चतुथी |
| पंचमी | **९ मई** | गुरु | आद्यगुरु शंकराचार्य जयंती, सूरदास जयन्ती, रामानुज जयन्ती। |
| सप्तमी | **११ मई** | शनि | गङ्गोत्पत्ति, गङ्गा सप्तमी |
| अष्टमी | **१२ मई** | रवि | दुर्गाष्टमी (मध्याह्न व्यापिनी) श्रीबगलामुखीजयन्ती |
| नवमी | **१३ मई** | सोम | सीता नवमी, जानकी नवमी, मैथिली दिवस |
| एकादशी | **१५ मई** | बुध | मोहिनी एकादशी व्रत (स.), वृष संक्रान्ति ११:०१ बजे, सं. पुण्यकाल सूर्योदय से ११:०१ बजे तक। |
| द्वादशी | **१६ मई** | गुरु | प्रदोष व्रत |
| त्रयोदशी/चतुर्दशी | **१७ मई** | शुक्र | नृसिंह जयंती प्रदोषकाल, श्री छिन्नमस्ता जयन्ती |
| पूर्णिमा | **१८ मई** | शनि | बुद्धपूर्णिमा,बुद्धजयन्ती उदयकाल, सत्यव्रत, वैशाख स्नान समाप्त, पूर्णिमा व्रत, कूर्म जयंती मध्याह्नकाल, नारद जयन्ती |

## ज्येष्ठ कृष्ण पक्ष ( दि. १९ मई से ३ जून २०१९ ई. )

| तिथि | दिनाङ्क | वार | व्रत, पर्व एवं उत्सव |
|---|---|---|---|
| चतुर्थी | **२२ मई** | बुध | चतुर्थीव्रत, चन्द्रोदय २२:२८ |
| सप्तमी/अष्टमी | **२६ मई** | रवि | भानु सप्तमी, कालाष्टमी |
| एकादशी | **३० मई** | गुरु | अपरा एकादशी व्रत (स.) |
| द्वादशी/त्रयोदशी | **३१ मई** | शुक्र | प्रदोष व्रत, विश्व तम्बाकू विरोधी दिवस। |
| त्रयोदशी/चतुर्दशी | **१ जून** | रवि | मासशिवरात्रि |
| अमावस्या | **३ जून** | सोम | वटसावित्रीव्रत, भावुका अमावस्या, रोहिणी व्रत, सोमवती अमावस्या |

